आपकी दृष्टि के पातमात्र से भक्त साधक एक विचित्र पुण्यमय संगम में स्नान कर अपने को कृतकृत्य करता है। पराम्बा ! आप अपने नेत्रों को देखिये। नेत्र की लालिमा **शोणनद** (शोणभद्र) है, श्वेत रंग **गंगा** है तथा कालापन **यमुना** है। सोन, गंगा तथा यमुना का यह पवित्र संगम भूतल पर तो नहीं होता। अतएव इन पवित्र तीर्थों के संगम पर नहाने का अवसर प्राप्त ही नहीं होता, परन्तु आपकी कृपादृष्टि जिस भक्त के ऊपर पड़ जाती है, उसे इस अभूतपूर्व संगम में दिव्य स्नान का अवसर मिल जाता है और वह इस भवजाल से मुक्त होकर सफलमनोरथ हो जाता है—

**पवित्रीकर्तुं नः पशुपतिपराधीनहृदये**
**दयामित्रैर्नेत्रैररुणधवलश्यामरुचिभिः ।**
**नदः शोणो गंगा तपनतनयेति ध्रुवममुं**
**त्रयाणां तीर्थानामुपनयसि सम्भेदमनघम् ॥**—(सौन्दर्यलहरी ५४)

## वैदिक एवं अवैदिक तान्त्रिक सम्प्रदाय

श्रीमल्लक्ष्मीधर ने सनत्कुमारसंहिता से वचन उद्धृत कर यह दिखाने की चेष्टा की थी कि मध्ययुग में जिन विभिन्न तान्त्रिक सम्प्रदायों का प्रसार रहा, उनमें से एकमात्र समयाचारनिष्ठ शुभागमतत्त्ववेदी ब्रह्मवादी गण ही वैदिक थे। वे लोग भगवती की आभ्यन्तरिक पूजा करते थे। इस प्रसंग में पाँच शुभागमों के नाम भी प्रसिद्ध हैं। कुछ लोग समझते हैं कि ये ग्रन्थ पृथक्-पृथक् ग्रन्थ नहीं हैं किन्तु वेद का गुह्य अर्थ प्रकाशन करने वाले केवल व्याख्यानमात्र (टीकामात्र) हैं। ये सभी ग्रन्थ वेदभाष्यकार सायणाचार्य से बहुत पहले प्रसिद्ध थे। सायण ने अपने वेद-भाष्य में विभिन्न स्थलों पर उनका नाम-निर्देशपूर्वक उनके वचनों को उद्धृत किया है। सुना जाता है कि पण्डित अनन्तकृष्ण शास्त्री ने तैत्तिरीय आरण्यक पर 'वसिष्ठ' कृत टीका की पुस्तक देखी थी।

'समयाचार' के अतिरिक्त विभिन्न आचार वाले सम्प्रदाय प्रायः सभी अवैदिक थे, ऐसा किसी-किसी विद्वान् का मत है। **सनत्कुमारसंहिता** में इस प्रसङ्ग में निम्नोक्त सम्प्रदायों के नाम उल्लिखित हुए हैं—(१) **कौल**—लक्ष्मीधर के अनुसार कौल साधक आधार चक्र में पूजन करते हैं। (२) **क्षपणक**—प्रसिद्धि है कि ये लोग प्रत्यक्ष त्रिकोण में पूजन करते हैं। यह सम्प्रदाय दिगम्बर सम्प्रदाय की एक शाखा है। **चतुःशती** के मतानुसार जो चतुःषष्टि (६४) तन्त्रों की सूची दी गयी है उसमें 'पूर्व' से लेकर 'देवीमत' पर्यन्त जो तन्त्र-साहित्य प्रदर्शित हैं, वह इसी क्षपणक सम्प्रदाय से सम्बद्ध हैं अर्थात् पूर्व, पश्चिम, दक्ष, उत्तर, निरुत्तर, विमल, विमलोत्थ और देवीमत इसके अन्तर्गत हैं। (३) **कापालिक**—ये लोग प्रत्यक्ष त्रिकोण तथा आधार चक्र—दोनों का पूजन करते हैं। (४) **दिगम्बर**—ये भी कापालिकों के तुल्य प्रत्यक्ष त्रिकोण तथा आधार चक्र का पूजन करते हैं। यह सम्प्रदाय कापालिक सम्प्रदाय का ही एकदेशरूप है। इन लोगों के सिद्धान्त का प्रतिपादक साहित्य ६४ तन्त्रों की लक्ष्मीधरा टीका की सूची के अन्तर्गत सर्वज्ञानोत्तर, महाकालीमत, अरुणेश, मोदिनीश और विकण्ठेश्वर तन्त्र हैं। (५) **इतिहासक**—ये लोग भैरवयामल के अनुसार उपासना करते हैं। (६) **वामक**—इस सम्प्रदाय के लोग वामकेश्वर तन्त्र का अनुसरण करने वाले हैं। लक्ष्मीधर के अनुसार ये सभी चक्रपूजक हैं और बाह्य पूजा में अनुरक्त अवैदिक साधक हैं (द्र० लक्ष्मीधरा पृ० १२४-१२५)।

लक्ष्मीधर कहते हैं कि समयमार्ग वैदिक मत है। इसका प्रतिपादन **'शुभागमपञ्चक'** में है । इस पञ्चक में वसिष्ठ-संहिता, सनकसंहिता, शुकसंहिता, सनन्दन संहिता और सनत्कुमारसंहिता—ये पाँच संहिताएँ परिगणित हैं । इन पर अवलम्बित जो आचार है वह 'समयाचार' कहलाता है (सौन्दर्यलहरी की टीका श्लोक ३१) । जिन चतुःषष्टि (६४) तन्त्रों का उल्लेख सौन्दर्यलहरी में है, वे इनसे भिन्न हैं । वे अवैदिक हैं, क्योंकि वे कौल, कापालिक तथा वाममार्ग के हैं । **चन्द्रकलाष्टक** नाम से ख्यात जो आठ तन्त्र-ग्रन्थ हैं, उनमें भी श्रीविद्या का प्रतिपादन है । ये आठ विद्याएँ 'चन्द्रकला' नाम से प्रसिद्ध हैं । ज्योत्स्नावती, कुलार्णव, कुलेश्वरी, भुवनेश्वरी, बार्हस्पत्य और दुर्वासा भी इनके अन्तर्गत हैं । इन तन्त्रों में त्रिवर्ण का भी अधिकार है और शूद्र का भी अधिकार है । परन्तु त्रिवर्ण का अधिकार दक्षिण मार्ग में है और शूद्र का अधिकार वाम मार्ग में है । ६४ तन्त्रों में केवल शूद्रादि का अर्थात् शूद्र और मूर्धाभिषिक्तादि अनुलोम एवं प्रतिलोम जातियों का अधिकार है, अतएव सिद्धान्त यह है कि **चतुःषष्टि (६४) तन्त्र कौलमार्गीय तथा अवैदिक हैं** ।

यहाँ विशेष ज्ञातव्य यह है कि चतुःषष्टि तन्त्रों में भी **चन्द्रज्ञान** नामक एक तन्त्र है, जिसमें षोडश नित्याओं का प्रतिपादन है, फिर भी वह कापालिक मत ही है, इसलिए हेय है । चन्द्रकलाविद्याष्टक में भी श्रीविद्या का प्रतिपादन है और शुभागमपञ्चक में भी है अर्थात् कौल, मिश्र तथा वैदिक तीनों मार्गों में श्रीविद्या की उपासना प्रचलित है । परन्तु उनमें भेद है । समयमत में षोडश नित्याएँ मूल विद्या के अन्तर्गत रूप में अर्थात् अङ्गरूप में मानी जाती हैं, परन्तु चन्द्रज्ञान-विद्या में जो षोडश नित्याओं की चर्चा है वह प्रधान रूप में है, किसी के अङ्गरूप में नहीं है ।

**वैदिक मत में षोडश नित्याएँ** श्रीचक्र में अङ्ग रूप से अन्तर्भूत हैं । ये सब नित्याएँ अष्टवर्णात्मक हैं । इसीलिए अष्टदल कमल के अष्ट पत्रों में स्थित हैं और क्रम से अष्टकोण चक्र में पूर्व कोण से लेकर एक-एक कोण में दो-दो कर के अन्तर्भूत हैं, उनमें सोलह नित्याएँ हैं । षोडश नित्याएँ षोडश दलों में तथा षोडश स्वर दो दशारों में अन्तर्भूत हैं । सोलहों के भीतर पहली दो नित्याएँ त्रिकोण में भी बिन्दुरूप में स्थित हैं, शेष चौदह नित्याएँ चौदह कोणों में अन्तर्भूत हैं । 'मेखलात्रय एवं भूपुरत्रय' बैन्दव और त्रिकोण में अन्तर्भूत हैं । इस अन्तर्भाव का नामान्तर है **मेरुप्रस्तार** । अतएव चन्द्रकला-विद्या चक्रविद्या की अङ्गभूत है ।

**सनन्दनसंहिता** में कहा गया है कि ये षोडश नित्याएँ चन्द्रकला चक्रविद्या की अङ्गरूप हैं । ये षोडश नित्याएँ स्वरात्मक पञ्चदशाक्षरी मन्त्रगत एकारादिभूत अकार और विसर्गात्मक सकार के द्वारा संगृहीत होकर जीवकला के रूप में 'बैन्दवस्थान' में स्थित हैं और उसी के अन्तर्गत हैं । क से म पर्यन्त वर्ण पाशाङ्कुश बीज होकर अष्टार में और दो दश कोणों में अन्तर्भूत हैं, शेष सब वर्ण अर्थात् य से लेकर नौ वर्ण दो बार आवर्तित होकर चतुर्दशार के कोणों में अन्तर्भूत हैं । शेष चार वर्ण चार शिवचक्रों में अन्तर्भूत हैं । इस अन्तर्भाव का नाम है—**कैलासप्रस्तार** । इससे प्रतीत होता है कि सब नित्याएँ चक्रविद्या में अन्तर्भूत हैं अर्थात् अङ्गरूप हैं ।

**सनत्कुमारसंहिता** में भी यह दिखलाया गया है कि षोडश नित्याएँ चक्रविद्या में

अङ्गभूत हैं । श्रीचक्र की अङ्गभूता नित्याएँ वशिन्यादि के साथ दो-दो मिल कर बैन्दव और त्रिकोण को छोड़कर अष्टकोणों में अन्तर्भूत हैं । मध्य में त्रिपुरसुन्दरी विराजमान हैं । वशिन्यादि आठ हैं, नित्याएँ सोलह हैं, योगिनियाँ बारह हैं और गन्धाकर्षिणी आदि चार हैं । यहाँ एकमात्र शक्ति को छोड़ कर ४३ कोणों में ४३ देवताओं का अन्तर्भाव है, एक त्रिपुरसुन्दरी बिन्दु स्थान के नीचे और गन्धाकर्षिणी आदि चार द्वारों में स्थित हैं । इस प्रकार ज्ञात होता है कि नित्याएँ अङ्गरूपा हैं । इस प्रकार के अन्तर्भाव का नाम **भू-प्रस्तार** है ।

वशिन्यादि आठ, योगिनियाँ बारह और गन्धाकर्षिणी आदि चार के नाम लक्ष्मीधर ने सौन्दर्यलहरी के १७वें श्लोक की टीका में दिये हैं (पृ० ७२) ।

चक्रलेखन में जो तीन प्रस्तार हैं वे ही मेरुप्रस्तार आदि नामों से प्रसिद्ध हैं । उनमें मेरुप्रस्तार षोडश नित्याओं का तादात्म्य है, कैलासप्रस्तार मातृका-तादात्म्य है और भू-प्रस्तार वशिन्यादि का तादात्म्य है । (द्रष्टव्य सौन्दर्यलहरी-टीका लक्ष्मीधरा श्लोक ११, पृ० ४३) ।

कौल मत पूर्व तथा उत्तर भेद से दो प्रकार का है । पूर्व कौल के मतानुसार भगवती परासंवित् आनन्दभैरवी के नाम से परिचित है । वह भगवान् या शिव अर्थात् आनन्दभैरव की शरीररूपा हैं । सूर्य और चन्द्र उनके दो स्तन हैं और आत्मा है नवात्मक शम्भु । शम्भु शब्द से यहाँ 'आनन्दभैरव' समझना चाहिए, जिनके स्वरूप में नव व्यूह एकीभूत होकर विद्यमान हैं । भैरव और भैरवी में शेष-शेषिभाव है, अर्थात् भैरव हैं शेषी और भैरवी या शक्ति हैं शेष, अथवा भैरवी हैं शेषी और भैरव हैं शेष । यह समरस 'परानन्द' हैं । यह शेषशेषि-भाव विशेष विचार से ग्रहण करने योग्य तत्त्व है जिसे लक्ष्मीधर ने इस प्रकार कहा है—

नव व्यूह इस प्रकार है—(१) **कालव्यूह**—निमेषादि कल्पान्त से अवच्छिन्न काल है । सूर्य और चन्द्र कालावच्छेदक होने के कारण उसके अन्तर्गत हैं । (२) **कुलव्यूह**—अर्थात् नीलादि रूपव्यूह । (३) **नामव्यूह**—अर्थात् संज्ञास्कन्ध । (४) **ज्ञानव्यूह**—अर्थात् विज्ञानस्कन्ध । इसका नामान्तर है भागव्यूह । सभाग अर्थात् सविकल्प और विभाग अर्थात् निर्विकल्प । (५) **चित्तव्यूह**—अहङ्कार, चित्त, बुद्धि, महत् और मन ये पञ्च स्कन्धों के नामान्तर हैं । (६) **नादव्यूह**—राग, इच्छा, कृति और प्रयत्न-स्कन्ध । यह कहना अनुचित होगा कि मातृका के चार रूप नादव्यूह के अन्तर्गत हैं । परा इत्यादि इसके अन्तर्गत हैं । परा अन्तःकरण में जो ऊह या तर्क सहित स्फुरित होती है । योगियों को केवल मुक्तावस्था में इसका परिचय प्राप्त होता है । 'कामकला' विद्या में इसे ही परा माहेश्वरी कहा गया है । यह 'परा वाक्' जब अपेक्षाकृत स्पष्ट रूप में प्रतिभासमान होती है तब उसका नाम होता है 'पश्यन्ती' । तब यह त्रिमातृकात्मक होकर चक्ररूप धारण करती है—**'स्पष्टा पश्यन्त्यादिमातृकात्मा चक्रतां याता ।'** त्रिमातृका शब्द का अर्थ है त्रिखण्ड-युक्ता पञ्चदशाक्षरी मातृका । यही चक्ररूप में परिणत होती है । इस 'पश्यन्ती वाक्' का मुक्तावस्था में अतिसूक्ष्म रूप में अनुभव किया जाता है । परा और पश्यन्ती इन दो वाणियों से 'मध्यमा वाक्' का उदय होता है । इसके स्थूल और सूक्ष्म दो भेद हैं । वामा, ज्येष्ठा, रौद्री और अम्बिका इन चार शक्तियों की जो समष्टि अवस्था है वही सूक्ष्म मध्यमा

है; इनकी जो व्यष्टि अवस्था है, वही स्थूल मध्यमा है । वामादि चार शक्तियाँ ही श्रीचक्र के अन्तर्गत ऊर्ध्वमुख योनिस्वरूप हैं । इन नवव्यूहात्मक शक्तियों के कारण भगवती को नवात्मक कहते हैं । इसका प्रकार इस भाँति प्रदर्शित हो सकता है—

(७) **बिन्दुव्यूह**—यह षट्चक्रसंघ का ही नामान्तर है ।

(८) **कलाव्यूह**—यह वर्णात्मक पचास कलाओं का समूह है ।

(९) **जीवव्यूह**—यह भोक्तृवर्ग का नामान्तर है ।

ये नौ व्यूह भोक्ता, भोग और भोग्य रूप से तीन प्रकार के हैं । १. भोक्ता है आत्मव्यूह, २. भोग ज्ञानव्यूह है एवं ३. भोग्य है कालव्यूहादि-समुदाय । सभी व्यूह जीवव्यूह के सर्वत्र अन्वय युक्त हैं । इसलिए सर्वत्र ऐक्य है । कालव्यूह अवच्छेद है; इससे वहाँ भी ऐक्य है । नाद और कला एक होने से परमेश्वर के नवव्यूह रूप हैं । इसलिए भैरव और भैरवी के मध्य नौ प्रकार का ऐक्य माना गया है । यही कौल मत है । इसलिए कौल मत में परमेश्वर नवात्मक हैं । कौलगण कहते हैं—

**नवव्यूहात्मको देवः परानन्दपरात्मकः ।**
**नवात्मा भैरवो देवो भुक्तिमुक्तिप्रदायकः ॥**
**परानन्दपराशक्तिश्चिद्रूपानन्दभैरवी ।**
**तयोर्यदा सामरस्यं ससृष्टिरुत्पद्यते तदा ॥**

**लक्ष्मीधर और उनका 'समय'मत का विवेचन**—समयाचार के आधारभूत शुभागमपञ्चक इस समय उपलब्ध नहीं है । सौन्दर्यलहरीं की 'लक्ष्मीधरा' टीका में इस विषय का जो विवेचन उपलब्ध है वही समयमत के प्रतिपादन का एकमात्र आधार है । वेदान्त सूत्र के 'शक्ति भाष्य' के प्रथमाध्याय में यद्यपि समयमत का भी प्रतिपादन किया गया है तथापि उसमें भी प्रमाण वही दिये गये हैं, जो सौन्दर्यलहरी की 'लक्ष्मीधरा' टीका में हैं । श्रीपुराणसंहिता में सनत्कुमारसंहिता का भी एक प्रकरण मुद्रित किया गया है तथापि उक्त आगम से लक्ष्मीधर के उद्धरण भिन्न ही हैं । आचार्य **श्रीगौड़पाद स्वामी** के **सुभगोदयस्तुति** को लक्ष्य कर भगवत्पाद ने सौन्दर्यलहरी की रचना की है यह स्पष्ट है । इसलिये समयाचार का प्रामाणिक आधार इस समय सौन्दर्यलहरी की टीका 'लक्ष्मीधरा' ही है ।

सौन्दर्यलहरी के आठवें श्लोक की टीका में श्री लक्ष्मीधर ने समयमत का निर्देश इस प्रकार किया है—'समयमत के पारदृश्वा भगवत्पाद शंकराचार्य समय रूपा भगवती की स्तुति करते हैं ।'

समयाचार अन्तःपूजा को कहते हैं और कौलाचार बाह्य पूजा का नाम है। श्रीचक्र-पूजा के द्वारा ये दोनों प्रकार की पूजाएँ अनुष्ठेय होती हैं। वियत पूजा भी इसे कहते हैं। दहराकाश एवं बाह्याकाश में ये अनुष्ठित होती हैं। बाह्याकाश का अर्थ है भूर्जपत्र शुद्धपट्ट, स्वर्णपट्ट रजतस्फटिकादि पर यन्त्र अंकित कर आराधन करना। इसे ही **'कौल पूजा'** कहते हैं। हृदयाकाश में चक्रपूजा का नाम **'समय' पूजा** है। यह समयपूजा हृदयाकाश एवं सहस्रदल में भी होती है तथा भिन्न-भिन्न कामनाप्रयुक्त साधक अन्य चक्रों में भी पूजन करते हैं। हृदयकमल में समाराधित भगवती सभी ऐहिक फलों को प्रदान करती हैं तथा 'वशिनी' आदि योगिनियों के साथ उनकी पूजा से विद्या की प्राप्ति होती है। हृदयकमल में ही ऐहिक फलों की प्राप्ति के लिए होम, तर्पण भी करना चाहिए इत्यादि समयाचार के साधकों के लिए ऐहिक और पारलौकिक फल साधना के लिए आन्तरिक पूजा ही कर्तव्य है।

**कौलमत** में आधार चक्र में त्रिकोण मध्यवर्ती 'बिन्दु' में शक्ति की पूजा होती है। कौल-साधक नित्य बिन्दु त्रिकोण की ही पूजा करते हैं। यह पूजा दो प्रकार की है। पहली श्रीचक्र के अन्तर्गत नवयोनि के बीच में योनिरूपा तथा प्रत्यक्ष सुन्दरी शक्ति की योनि पूजा का रूप दूसरा प्रकार है। पहली पूजा सुवर्णस्फटिक आदि पट्ट पर श्री यन्त्र अंकित-कर करते है। वे **पूर्व कौल** कहलाते हैं तथा दूसरे उत्तर कौल के नाम से कहे जाते है। ये दोनों योनि पूजन बाह्य हैं, आन्तरिक नहीं। इसलिए कौलों के पूजन को बाह्य पूजन ही कहते हैं। **मिश्र कौल** साधक का पूजन बाह्य एवं आन्तरिक दोनों ही होता है। आधार चक्र में स्थित कुलकुण्डलिनी का पूजन करने से इन्हें 'कौल' कहते हैं एवं भगवती को 'कौलिनी' कहते हैं। प्रत्यक्ष मपञ्चक इस पूजन में प्रयुक्त होते हैं। समय मत में मानसिक मपञ्चक का प्रयोग होता है, जिन्हें इस प्रकार बताया गया है—

सहस्रार से निकली हुई सुधा का पान मद्य कहा गया है, काम-क्रोधादि पशुओं को ज्ञान खड्ग से मार कर उनका मांस भक्षण करना ही **मांस** है, इन्द्रिय-निरोध **मत्स्य** है और आशा-तृष्णादि **मुद्रा** हैं, मन का सुषुम्ना के साथ योग ही मिथुनी-भाव (= **मैथुन**) है। सव्य मार्ग में मपञ्चक मनन, मन्त्र, मौन, मन और मुद्रा के नाम से माने जाते हैं। सव्यमार्गी अनुकल्प से भी पूजा करते हैं। शक्ति पूजा में मपञ्चक स्वीकार करना आवश्यक है क्योंकि ब्रह्मानन्द की अभिव्यक्ति इनसे ही होती है; कल्पसूत्र में कहा है— **'आनन्दं ब्रह्मणो रूपं तच्च देहे व्यवस्थितं तस्याभिव्यञ्जकाः पञ्चमकारास्तैरर्चनं गुप्त्या प्राकट्यान्निरयः।'** (प०स० १३) आनन्द के अभिव्यञ्जक पञ्च मकारों का प्रयोग गुप्त रीति से होना चाहिए, **प्रकट रूप से प्रयोग करने से नरक की प्राप्ति होती है**। प्रकट मपञ्चक प्रयोग को समय मत वाले साधक तथा वैष्णवादि साधक सर्वथा हेय मानते हैं एवं अवैदिकाचार बताते हैं तथापि यह बात ऐसी नहीं है। **'परिश्रुतं झषमाद्यं पलं च'** इत्यादि **त्रिपुरामहोपनिषद्** की १२वीं ऋचा में स्पष्टतया उल्लेख किया गया है। लक्ष्मीधर ने मपञ्चक की बड़ी कड़ी आलोचना की है। सव्य मत वाले वैष्णवों, समयाचारियों तथा कौलों का विरोध बहुत प्राचीन काल से चला आ रहा है। वैदिक काल में भी इसका प्रमाण मिलता है। ऋग्वेद में कहा है—

**'न यातव इन्द्र जुजुवुर्नो न वन्दनाः शविष्ठवेद्याभिः।**

**सशर्धदयों विषुणस्य जन्तोर्भा शिश्नदेवा अपि गु ऋतं नः'**

—(ऋ०सं० ५-३-३-५)

अर्थात् हे इन्द्र ! राक्षस हमारी हिंसा तथा हमारी प्रजा को हमसे पृथक न करें। विषम प्राणियों को शासन में रखने वाले आप (इन्द्र) उत्साह करें। **'शिश्नदेवाः'** अर्थात् योनि पूजक अब्रह्मचर्यव्रत वाले व्यक्ति हमारे यज्ञों में न आवें।

इस मन्त्र में 'शिश्नदेवाः' पद उत्तर कौलों के लिए ही व्यवहृत हुआ है।[१] शिश्नपद सामान्यतः पुरुष चिन्ह के लिए ही व्यवहृत होता है तथापि श्रीमुकुन्द शर्मा बख्शी की निरुक्त-विवृत्ति टीका में स्त्री-पुरुष चिन्हों के लिए इसे एकता भी माना गया है। विदेशी वैदिक विद्वानों ने इस 'शिश्नदेवा' शब्द के अर्थ में बहुत ही गड़बड़ी कर दी है, तथापि यास्काचार्य ने **'शिश्नदेवा अब्रह्मचर्याः'** ऐसी व्याख्या कर स्पष्ट कर दिया है। 'शिश्न-देवा' सस्त्रीक पूजन करने वाले ही थे, जिन्हें दूसरे पक्ष वाले अपने यज्ञों एवं उत्सवों में आना अच्छा नहीं मानते थे।' यही विरोध पौराणिक काल में शिव के विरुद्ध यज्ञ कर दक्ष प्रजापति ने बहुत ही भयानक रूप में परिणत कर दिया था। प्रत्यक्ष मपञ्चक-ग्रहण को लक्ष्य कर ही इस आचार में दोषारोपण करने का अवसर मिला है, तथापि यह आचार अवैध नहीं है, इसे अवैध मानने से बहुत से विधि वाक्यों का परित्याग करना पड़ेगा और ऐसा होना अनिष्ट है। बहुत से वैदिक यज्ञों में इस प्रकार के आचारों का उल्लेख है। शतपथ ब्राह्मण और सूत्र ग्रन्थ एवं पूर्व मीमांसा तथा उपनिषदों में भी इसकी वैधता स्वीकृत है, केवल इन्द्रिय लौल्यवश साधना के बहाने जो मपञ्चक का प्रत्यक्ष सेवन है, वह अवश्य ही निन्दनीय अपराध है और किसी भी तान्त्रिक के लिए यह अक्षम्य है।

**श्री चक्रराज का परिचय—**

श्रीविद्योपासना में श्रीचक्र का अर्चन एक बहुत ही महत्त्व का विषय है। मन्त्र देवता की आत्मा एवं मन्त्र को देवता का शरीर माना जाता है। इसके लिखने की रीति निम्न स्तोत्र पद्य में इस प्रकार बताई गई है—

**बिन्दु-त्रिकोण-वसुकोणदशारयुग्मं**
**मन्वस्त्रनागदलशोभितषोडशारम्।**
**वृत्तत्रयं च धरणीसदनत्रयं च**
**श्रीचक्रमेतदुदितं पर देवतायाः॥**

अर्थात् बिन्दु, त्रिकोण, अष्टकोण, अन्तर्दशार, बहिर्दशार, चतुर्दश दल, अष्ट-दल, षोडश दल, वृत्तत्रय, चतुर्द्वारयुक्त भूपुर—यही नवावरण युक्त श्रीचक्र का स्वरूप है। श्रीचक्र का लेखन कई प्रकार से होता है। यह एक अति गहन विषय है। यहाँ पर संक्षेप में **समय एवं कौल** मत की लेखन की रीति तथा पूजन-क्रम का ही निर्देश लक्ष्मीधरा टीका के आधार पर प्रस्तुत है।

**सृष्टिक्रम** की पूजा **समय मत** की है तथा **संहार-क्रम** की पूजा कौलों द्वारा की जाती है। बिन्दु में 'पर'देवता के पूजन के बाद त्रिकोण, अष्टकोण, दोनों दशार,

१. द्र० पीताम्बरापीठ, दतिया के स्वामीजी का लेख, 'लेखसंग्रह' पृ० ९३।

चतुर्दश दल, अष्ट दल, षोडश दल तथा भूपुर के क्रम से पूजन को **'समय मत का पूजन'** कहते हैं। बिन्दु त्रिकोण के पूजन के बाद त्रैलोक्य-मोहन चक्र, भूपुर-पूजन, षोडश दल, अष्ट दल, चतुर्दश दल, दोनों दशार, अष्टकोण तथा त्रिकोण पश्चात् बिन्दु के पूजन को **'संहार क्रम का पूजन'** कहते हैं। यह कौलाचारी साधकों को अभिमत हैं। बिन्दु से आरम्भ कर बाह्य विस्तार की ओर **'समय'** कहलाता है एवं बाहर से अन्दर बिन्दु की ओर का पूजन **'संहार'** कहलाता है।

शिव के चार त्रिकोण और पाँच शक्ति के त्रिकोणों के मिलने पर नव प्रकृतिभूत इन त्रिकोणों से तैंतालिस कोणों वाला तथा अष्ट दल, षोडश दल, वृत्तत्रय एवं भूपुर के साथ श्रीचक्र बनता है, जो बिन्दुत्रिकोणादि श्लोक से स्पष्ट है। यहाँ केवल यही समझ लेना चाहिए कि **समय मत** में शक्ति के पाँचो त्रिकोण ऊर्ध्वमुख होते हैं और शिव के त्रिकोण अधोमुख लिखे जाते हैं। **कौलमत** मे इससे विपरीत है। शक्ति के पाँचों त्रिकोण अधोमुख एवं शिव के चारों त्रिकोण ऊर्ध्वमुख होते हैं। इन त्रिकोणों के मिलने पर नवचक्रात्मक शिव एवं शिवा का शरीरभूत **श्रीचक्र** बनता है।

त्रिकोण, अष्टकोण, अन्तः एवं बहिः दोनों दशार तथा चतुर्दशार से शक्तिचक्र बनता है। इस प्रकार त्रिकोण, अष्टकोण, दोनों दशार तथा चतुर्दशार **'शक्ति चक्र'** कहे जाते हैं। बिन्दु, अष्टदल पद्म, षोडशदल पद्म, चतुरस्र—ये क्रम से **'शिव चक्र'** कहे जाते हैं। त्रिकोण में बिन्दु, अष्टार में अष्टदल, दशार में दशदल एवं षोडशार में षोडशदल और भूपुर में चतुर्दशदल का सम्बन्ध है। जो शैव और शाक्त चक्रों के इस प्रकार के परस्पर अविनाभाव सम्बन्ध को जानता है, वही साधक यथार्थ चक्रविद् है।

१. प्रथम बिन्दुचक्र सर्वानन्दमय, २. सर्वसिद्धिप्रद, ३. सर्वरक्षाकर, ४. सर्वरोगहर, ५. सर्वार्थसाधक, ६. सर्वसौभाग्यदायक, ७. सर्वसंक्षोभण, ८. सर्वाशापरिपूरक, ९. त्रैलोक्यमोहन नाम से व्यवहृत होते हैं।

(१) बिन्दु में परादेवता की पूजा होती है।

(२) त्रिकोण मे पीठत्रय कामरूप, पूर्णगिरि एवं जालन्धर तथा बीच में ओड्याण का ग्रहण किया जाता है। त्रिकोण की अधिष्ठात्री देवी कामेश्वरी, वज्रेश्वरी और भगमालिनी हैं। इसी से सम्बन्धित दिव्यौघ, सिद्धौघ एवं मानवौघ गुरुओं का पूजन भी विहित होता है।

(३) अष्ट त्रिकोणों की अधिष्ठात्री १. वशिनी, २. कामेश्वरी, ३. मोहिनी, ४. विमला, ५. अरुणा, ६. जयिनी, ७. सर्वेश्वरी तथा ८. कौलिनी हैं। शीत-ऊष्ण, सुख-दुःख, इच्छा-सत्व रजः, तमोगुण की क्रम से ये सब स्वामिनी हैं। साधक को इनकी साधना से गुणातीत एवं गुणाधिपत्य प्राप्त होता है।

(४) इस चक्र में १. सर्वज्ञा, २. सर्वशक्तिप्रद, ३. सर्वैश्वर्यप्रदा, ४. सर्वव्याधिनाशिनी, ५. सर्वधारा, ६. सर्वपापहरा, ७. सर्वानन्दमयी, ८. सर्वरक्षा तथा ९. सर्वेप्सितफलप्रदा शक्तियाँ हैं। रेचक, पाचक, शोषक, दाहक, प्लावक, क्षारक, उद्धारक, क्षोभक, जृम्भक तथा मोहक अग्नि की इन दश कलाओं की ये अधिष्ठात्री देवियाँ हैं।

(५) इस चक्र की शक्तियों के नाम १. सर्वसिद्धिप्रदा, २. सर्वसम्पत्प्रदा, ३. सर्वप्रियंकरी, ४. सर्वमङ्गलकारिणी, ५. सर्वकामप्रदा, ६. सर्वदुःखविमोचिनी, ७.

सर्वमृत्युप्रशमनी, ८. सर्वविघ्ननिवारिणी, ९. सर्वाङ्गसुन्दरी तथा १०. सौभाग्यदायिनी है। दश प्राणों की ये अधिष्ठात्री देवियाँ हैं।

(६) इस चक्र में चौदह नाड़ियों की शक्तियों का पूजन होता है। **नाड़ियों के नाम**—१. अलम्बुसा, २. कुहू, ३. विश्वोदरी, ४. हस्तिजिह्वा, ५. वासणा, ६. यशोवती, ७. पयस्विनी, ८. गान्धारी, ९. पुष्पा, १०. शङ्खिनी, ११. सरस्वती, १२. इडा, १३. पिङ्गला, तथा १४. सुषुम्ना हैं। क्रम से १. सर्वसंक्षोभिणी, २. सर्वविद्रावणी, ३. सर्वा-कर्षिणी, ४. सर्वाह्लादिनी, ५. सर्वसम्मोहिनी, ६. सर्वस्तम्भिनी, ७. सर्वजृम्भिणी, ८. सर्ववशंकरी, ९. सर्वरञ्जिनी, १०. सर्वोन्मादिनी, ११. सर्वार्थसाधिनी, १२. सर्वसम्पत्ति-पूरणी, १३. सर्वमन्त्रमयी तथा १४. सर्वद्रन्द्वक्षयंकरी योगिनियाँ हैं।

(७) इस चक्र में वंचन, आदान, गमन, विसर्ग, आनन्द, हान, उपादान तथा उपेक्षा बुद्धि के द्योतक तत्त्व हैं। इनकी आठ शक्तियों के नाम १. अनङ्गकुसुमा, २. अनङ्ग-मेखला, ३. अनङ्गमदना, ४. अनङ्गमदनातुरा, ५. अनङ्गरेखा, ६. अनङ्गवेगिनी, ७. अनङ्गमदनाङ्कुशा तथा ८. अनङ्गमालिनी हैं।

(८) इस चक्र में षोडश दल पद्म हैं। मन, बुद्धि, अहंकार, शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध, चित्त, धैर्य, स्मृतिनाम-वार्धक्य, सूक्ष्म शरीर, जीवन तथा स्थूल शरीर से सम्बन्धित हैं। इनकी षोडश शक्तियाँ हैं—१. कामाकर्षिणी, २. बुद्ध्याकर्षिणी, ३. अहंकाराकर्षिणी, ४. शब्दाकर्षिणी, ५. स्पर्शाकर्षिणी, ६. रूपाकर्षिणी, ७. रसाकर्षिणी, ८. गन्धाकर्षिणी, ९. चित्ताकर्षिणी, १०. धैर्याकर्षिणी, ११. स्मृत्याकर्षिणी, १२. नामा-कर्षिणी, १३. बीजाकर्षिणी, १४. आत्माकर्षिणी, १५. अमृताकर्षिणी तथा १६. शरीरा-कर्षिणी।

(९) इसे भूपुर कहते हैं। इसमें तीन रेखाएँ होती हैं। इसका स्वरूप चौकोर है। इसमें दश मुद्रा शक्तियाँ, दश दिक्पाल, आठ मातृकाएँ एवं दश सिद्धियाँ होती हैं। जिनके नाम क्रमशः इस प्रकार हैं—सर्व संक्षोभिणी, सर्व विद्राविणी, सर्वाकर्षिणी, सर्ववशंकरी, सर्वोन्मादिनी, सर्व महांकुशा, खेचरी, सर्वबीजा, सर्वयोनि, सर्व त्रिखण्डा—ये **दश मुद्राएँ** हैं। इन्हें 'प्रकट योगिनी' भी कहते हैं। इन्द्र, अग्नि, यम, निर्ऋति, वरुण, वायु, सोम, ईशान, अनन्त और ब्रह्मा—ये **दश दिक्पाल** हैं। ब्राह्मी, माहेश्वरी, कौमारी, वैष्णवी, वाराही, माहेन्द्री, चामुण्डा और महालक्ष्मी—ये **अष्ट मातृकाएँ** हैं। लघिमा, महिमा, ईशित्व, वशित्व, प्राकाम्य, भुक्ति, इच्छाप्राप्ति और सर्वकाम—ये **अष्ट सिद्धियाँ** कहलाती हैं। इनके पूजन से काम-क्रोधादि का अभाव तथा ऐश्वर्य की प्राप्ति होती है। क्रम से **श्री भगवती महात्रिपुरसुन्दरी** ही जो बिन्दु-त्रिकोण-चक्रेश्वरी हैं, इन नवों चक्रों के देवताओं के साथ तादात्म्य प्राप्त कर भिन्न-भिन्न चक्रों की अधीश्वरी के नाम से अभिहित होती हैं। **समय पूजा क्रम से इनके नाम** इस प्रकार हैं—१. महात्रिपुरसुन्दरी, २. त्रिपुराम्बा, ३. त्रिपुरसिद्धा, ४. त्रिपुरमालिनी, ५. त्रिपुरा श्री, ६. त्रिपुरवासिनी, ७. त्रिपुर-सुन्दरी, ८. त्रिपुरेशी एवं ९. त्रिपुरा।

श्री चक्र के तीन प्रस्तार हैं—**मेरु-प्रस्तार, कैलाश-प्रस्तार** और **भू-प्रस्तार**। षोडश नित्याओं के साथ श्री भगवती के तादात्म्य की **मेरुप्रस्तार** और मातृका वर्णों के

साथ तादात्म्य को **कैलासप्रस्तार** कहते हैं एवं वशिनी आदि वाग्देवताओं के साथ तादात्म्य को **भू-प्रस्तार** कहते हैं । अति संक्षेप में यह चक्रराज का परिचय है (द्र० सौ०ल० ११, लक्ष्मीधरा टीका, पृ० ४२-४३)।

चक्रोक्त देवताओं के मन्त्र आदि-तन्त्रराजतन्त्र, दक्षिणामूर्तिसंहिता, श्री विद्यार्चन पद्धति आदि श्रीविद्या के ग्रन्थों में विस्तार से दिये गए हैं । यहाँ तो केवल समयाचार के प्रसङ्ग में लक्ष्मीधरा ने श्री चक्र का स्वरूप मात्र निर्दिष्ट किया है और इसीलिए उनके द्वारा श्री चक्र की चर्चा भी की गई है जो सौन्दर्यलहरी का प्रवृत्त निमित्त है ।

**समय मत के अनुसार साधन-क्रम—**

परम तत्व स्वरूपिणी श्री भगवती का आराधन समयाचार के अनुसार मस्तक में स्थित सहस्रदल कमल में जो बिन्दु स्थान है उसमें होता है । उसे **'पूर्ण चन्द्र मण्डल'** व **'सुधा-सिन्धु'** के नाम से भी सौन्दर्यलहरी में कहा गया है । उसी में श्रीचक्र का न्यास कर उक्त पूजा की जाती है । उसकी कला 'चिन्मयी' आनन्द रूप आत्मस्वरूपिणी है । उसे ही **'महात्रिपुरसुन्दरी'** कहते हैं । उसकी षोडश कलाएँ हैं । इसीलिए उसे **'षोडशी'** भी कहते हैं । पन्द्रह कलाएँ तिथि रूप हैं जो तिथि क्रम से घटती बढ़ती रहती हैं । षोडशी कला 'सच्चिदानन्दरूपिणी' एक रस नित्य है । लक्ष्मीधरा टीका में कहा है—

**'दर्शाद्याः पूर्णिमान्ता च कलाः पञ्चदशैव तु ।**
**षोडशी तु कला ज्ञेया सच्चिदानन्दरूपिणी ॥'**

मातृका के षोडश स्वरों के साथ क्रम से प्रत्येक कला का योग कर ध्यान, चिन्तन एवं पूजन किया जाता है । प्रत्येक तिथि के साथ इनका पूजन इस प्रकार किया जाता है—प्रतिपदा को त्रिपुरसुन्दरी, द्वितीया को कामेश्वरी, तृतीया को भगमालिनी, चतुर्थी को नित्यक्लिन्ना, पञ्चमी को भेरुण्डा, षष्ठी को वह्निवासिनी, सप्तमी को वज्रेश्वरी, अष्टमी को रौद्री, नवमी को त्वरिता, दशमी को कुलसुन्दरी, एकादशी को नीलपताका, द्वादशी को विजया, त्रयोदशी को सर्वमङ्गला, चतुर्दशी को ज्वालामालिनी, पूर्णिमा (पञ्चदर्शी) को मालिनी । कृष्णपक्ष में इन्हीं का प्रतिलोम क्रम से पूजन होता है । उक्त क्रम शुक्ल पक्ष का है । सोलहवें स्वर 'अः' के साथ नित्या षोडशी कलारूप मूल विद्या का सभी तिथियों में पूजन किया जाता है (द्र० सौ०ल० ३२, लक्ष्मीधरा टीका, पृ० ११७)।

**कौल मत** में प्रतिदिन एक ही नित्या की पूजा की जाती है । किन्तु **समय मत** में सभी का पूजन नित्य प्रति किया जाता है । इन नित्याओं का **'विशुद्धि चक्र'** स्थान है । वहीं पर पञ्चदश स्वरों का न्यास किया जाता है । सोलहवाँ 'अः' स्वर **सहस्रार** में 'बिन्दु' स्थान में है तथापि उसका प्रतिबिम्ब **विशुद्धि** चक्र में होने से कण्ठ में षोडश स्वरों का न्यास माना जाता है । **अनाहत** में ककार से लेकर ठकार पर्यन्त वर्णों का न्यास द्वादश सूर्य रूप से होता है । **मणिपूर** में डकार से आरम्भ कर फकार पर्यन्त आग्नेय वर्ण माने जाते हैं । **स्वाधिष्ठान** में बकार से लेकर लकार पर्यन्त वर्ण होते हैं । उन्हें मिश्र कहते हैं । 'व श ष स' ये वर्ण **मूलाधार** में है ।

इसे अन्ध तामिस्र कहते हैं । प्रकाश शून्य होने से यह तामिस्रलोक है । उक्त विषय को श्रीलक्ष्मीधर ने इस प्रकार उद्धृत किया है—

**'षोडशेन्दोः कलाभानोर्द्विर्द्वादशदशानले ।**
**पञ्चाशदात्मिका ज्ञेया मातृका चक्ररूपिणी ॥'**

पञ्चाशत् मातृका स्वरूप मन्त्र एवं देवता **श्रीचक्र** में इस प्रकार संगत होते हैं—

**'त्रिखण्डो मातृका मन्त्रः सोमसूर्यानलात्मकः ।'**

जिस प्रकार मातृका चन्द्र, सूर्य, अग्निरूपात्मक तीन खण्डों में विभक्त है, उसी प्रकार श्रीविद्या का मन्त्र पञ्चदशी कादि, हादि, सादि त्रिकूट स्वरूप वाला भी त्रिरूप में विभक्त है । कादिकूट अग्निस्वरूप है, हादिकूट सूर्यरूप है एवं सादिकूट चन्द्रस्वरूप है । इन्हीं त्रिकूटों में रुद्र, विष्णु और ब्रह्म ग्रन्थियाँ भी क्रम से मानी जाती हैं । अग्नि की १०८ कलाएँ, सूर्य की ११३ और चन्द्र की १३६ कलाएँ हैं । कुल ३६० कलाएँ संवत्सररूप हैं । यही कलाएँ अपने अपने अधिकृत षट्चक्रों को आवृत् किए हुए हैं ।

**श्रीचक्र का षट्चक्रों में समन्वय** इस प्रकार माना जाता है—सहस्रदल कमल प्रकाशमय नित्याकला युक्त चन्द्र बिम्ब ही श्री चक्र है जो सादाख्या कला श्री सदाशिव के साथ ध्येय हैं । वहीं बिन्दु है । त्रिकोण आधार चक्र में, अष्टकोण स्वाधिष्ठान में, दशार मणिपूर में, द्वितीय दशार अनाहत में, चतुर्दशार विशुद्धि में, शिवचक्र चतुष्टय आज्ञाचक्र में और बिन्दु स्थान चतुरस्र सहस्र कमल में अन्तर्भूत है । इस प्रकार षट्चक्र का श्रीचक्र के साथ ऐक्य है ।

**मन्त्र और श्रीचक्र की एकता** इस प्रकार है—तीनों 'ह्रीं' तथा षोडशी का 'श्रीं' बीज शिवचक्र चतुष्टयात्मक त्रिकोण में बिन्दु रूप से अन्तर्भूत हैं । प्रथम कूट के आदिम ककार और सादि कूट के अन्तिम लकार से कलारूप सभी मातृका वर्णों का ग्रहण है । जिसे 'अक्षमाला' (अ-क्ष तक वर्णों की माला) कहते हैं, जो आकार से आरम्भ होकर क्षकार पर्यन्त है । 'य र ल व श ष स ह'—ये आठों वर्ग अष्टकोण रूप हैं । कवर्गादि पाँचों वर्गों के क्रमशः चारों वर्ग बीस होते हैं । वे दोनों दशार हैं । पाँच वर्ण अनुस्वाररूप होने से बिन्दु के अन्तर्गत हैं । चौदहों स्वर चतुर्दशार में अनुस्वार एवं विसर्ग बिन्दु के अन्तर्गत हैं । इस प्रकार चक्र एवं मन्त्र की एकता है । इस ऐक्य चिन्तन से अविद्या की निवृत्ति होती है और शुक्ल धर्म की वृद्धि होती है । अद्वैत ब्रह्म निष्ठा इसका अन्तिम फल है । **वरिवस्यारहस्य** में **श्री भास्कर राय** ने मन्त्र के पन्द्रह अर्थ किए हैं । योगिनीहृदय एवं नित्याषोडशिकार्णव में भी यह विषय आया है । पञ्चदश नित्या, पञ्चदशाक्षरी विद्या, पञ्चदशतिथि इस प्रकार से ऐक्य को प्राप्त हैं । तिथियाँ भी अग्नि, सूर्य, चन्द्र के क्रम से त्रिधा विभक्त हैं, जिनके नाम इस प्रकार हैं । दर्शा, दृष्टा, दर्शता, विश्वरूपा एवं सुदर्शना—ये पाँचों **आग्नेयखण्ड** में हैं । आप्यायमाना, आप्यायमाना, आप्याया, सुवृत्त और इरा—ये **सौरखण्ड** में हैं । आपूर्यमाणा, आपूर्यमाणा, पूरयन्ती, पूर्णा और पौर्णमासी—ये **चन्द्रखण्ड** में हैं । तिथियों के ये वैदिक नाम हैं (द्र० ३२ श्लोक पर लक्ष्मीधरा टीका, पृ० ११६) ।

**सनत्कुमारसंहिता में साधन-विधि का स्वरूप** इस प्रकार बतलाया गया है—

सूर्य, चन्द्र में ही देवयान और पितृयान मार्ग स्थित हैं । इड़ा एवं पिङ्गला नाड़ी मार्ग से अहोरात्र का संचार हो रहा है । वामनाड़ी में चन्द्र बहत्तर सहस्र नाड़ी मार्ग को

अमृत से आप्लावित (= सिञ्चन) करता है । सूर्य दक्षिण मार्ग से सञ्चार करता हुआ चन्द्र द्वारा उस सिञ्चित अमृत बिन्दु को सुखा देता है । जब आधार चक्र में सूर्य चन्द्र का समावेश होता है, तब अमावस्या तिथि होती है । इसी से कृष्ण पक्ष की तिथियाँ उत्पन्न होती हैं । इसलिए कुण्डलिनी शक्ति सूर्य किरण के सम्पर्क से चन्द्र मण्डल से स्रवित अमृत बिन्दु से पूरित आधार कुण्ड में सोती (सुप्त पड़ी रहती) हैं । कुण्डलिनी की निद्रावस्था ही कृष्ण पक्ष है ।

योगी जब समाहित होकर चन्द्र सूर्य का निरोध करने में समर्थ होता है तब चन्द्र सूर्य अपने-अपने कार्य में असमर्थ हो जाते हैं । अमृत कुण्ड में सुप्त कुण्डलिनी निराहार होने से जागती है और साँप की तरह फूत्कार करती हुई तीनों ग्रन्थियों का भेदन कर 'सहस्रदल कमल' मध्यवर्ती चन्द्रमण्डल को डँस लेती है और वहाँ से निकली हुई अमृत-धारा द्वारा आज्ञाचक्र के ऊपर स्थित चन्द्र मण्डल को आप्लावित कर देती है और उससे क्षरित चन्द्रामृत से सारे शरीर को आप्लावित कर देती है । इस प्रकार सहस्रार चन्द्रमण्डल से आज्ञाचक्र-स्थित चन्द्र भिन्न है । आज्ञाचक्र के ऊपर स्थित चन्द्र की कला पञ्चदश नित्याएँ हैं । ये कलाएँ आज्ञाचक्र के नीचे विशुद्धि में परिवर्तित होती हैं । सहस्रदल कमल मध्य में चन्द्रमण्डल ही चित्कलायुक्त बिन्दु स्थान है । इसलिए योगियों को कृष्णपक्ष का त्याग कर शुक्ल पक्ष में ही कुण्डलिनी-जागरण का प्रयत्न करना चाहिए । शुक्ल पक्ष की सभी तिथियाँ पूर्णमासी कही जाती हैं और कृष्णपक्ष की अमावस्या के अन्तर्गत होने से एक अमावस्या ही कृष्णपक्ष है ।

सूर्य चन्द्र की गति का निरोध मूलबन्ध, उड्डीयानबन्ध और जालन्धरबन्ध के अभ्यास से सम्पन्न होकर सुषुम्ना में होकर जब 'प्राण' प्रवाहित होता है तभी षट्चक्रों का प्रत्यक्ष ज्ञान होता है । इन षट्चक्रों का सम्बन्ध सूक्ष्म शरीर से है । 'प्राण' के साथ मन जब सुषुम्ना नाड़ी में जाता है तब उनके स्थान एवं रंग (= वर्ण) आदि का साधक प्रत्यक्ष अनुभव करता है । षण्मुखी मुद्रा से साधक को पञ्चतत्त्वों का प्रत्यक्ष होता है इसे तन्त्रशास्त्र में 'योनि मुद्रा' के नाम से कहा गया है । भूतशुद्धि क्रिया में तत्त्वों के प्रत्यक्ष ज्ञान की आवश्यकता होती है । आधार पद्म अन्धकारमय होने से ध्यान के योग्य नहीं है और स्वाधिष्ठान मिश्र (प्रकाश अन्धकार-युक्त) होने से भी उपयुक्त नहीं है ।

वस्तुतः मणिपूर अनाहत पर्यन्त अन्धकार और प्रकाश दोनों मिले हुए हैं । **विशुद्धि चक्र** चन्द्रलोक है । **आज्ञा चक्र** चन्द्रस्थान होने से सुधालोक है । इन दोनों में सूर्य-किरण से सम्पर्क न होने से यहाँ ज्योत्स्ना नहीं है । **बिन्दु** चन्द्र, निरोधिका, नाद और नादान्त तुरीया अवस्था में ही समाधिनिष्ठ योगी अनुभव करने में समर्थ होता है । **शक्ति** व्यापिका, समना, उन्मना, तुरीयातीता अवस्था में है । इनके ऊपर **सहस्रार** का बिन्दु स्थान है और वह सर्वदा ज्योत्स्नामय रहता है । प्रकाशमय होने से **समय मत** में इसे ही 'ध्येय' मानते हैं । शेष चक्रों का ध्यान नियत नहीं है । सहस्रकमल की पूजा का अर्थ बिन्दुचित्कला के साथ-साथ शिव-शक्ति सामरस्यरूप का अनुसन्धान है । बाह्य पूजन सर्वथा निषिद्ध है । इसलिए षोडशादि उपचार पूजा का तो अवकाश भी नहीं है ।

शिवशक्ति सामरस्य रूप का यह अनुसन्धान चार प्रकार का है । प्रथम आधारादि षट्चक्रों का त्रिकोण के साथ तादात्म्य और बिन्दुस्थान चतुरस्र का सहस्रदल के साथ

दूसरा तादात्म्य है इसे ही बिन्दु शिव का तादात्म्य कहा जाता है । शक्ति शिव का तादात्म्य तीसरा है तथा मन्त्र और चक्र के तादात्म्य के साथ चिन्तन चौथा प्रकार है । इस समाराधन को **'महारहस्य'** कहते हैं ।

**समय मत** में सादाख्य तत्व रूप समय की पूजा सहस्त्रदल कमल में ही होती है । बाह्य पीठादि पूजा क्षुद्र फलवती होने से त्याज्य है । जो समयमतानुसारी योगीश्वर जीवन्मुक्त आत्मैकनिष्ठ हैं, वे केवल सादाख्यतत्व के चिन्तन में ही संलग्न रहते हैं । इनसे भिन्न दूसरे प्रकार के योगी एकान्त गिरि-गुहा में चतुर्विध ऐक्य तथा षट्विध ऐक्य का अनुसन्धान करते रहते हैं । वे भी बाह्य पूजा एवं तत्सम्बन्धी क्रियाकलाप में रुचि नहीं रखते । यह इस (समय) मत का तात्त्विक रहस्य है । चन्द्रज्ञान विद्या में सूर्यमण्डल मध्य में श्री महात्रिपुरसुन्दरी के पूजन का जो विधान है, वह एकदेशी समयाचारी सिद्धान्त है । समयाचारी के लिए मन्त्र का पुरश्चरण, जप, बाह्य होम, बाह्यपूजादि विहित नहीं है । ये सारी क्रियाएँ हृदयकमल में ही अनुष्ठेय होती हैं ।

**सौन्दर्यलहरी के कुण्डलिनी योग की मीमांसा—**

महामहिमावती महाशक्ति कुण्डलिनी सारे विश्व की लीला न्याय से रचना कर आधार पद्म में कुण्डलाकार सो रही हैं । उनके जागने पर ही प्राणी को यथार्थ ज्ञान होता है । इसलिए योगियों ने इसके विषय में बहुत ही सूक्ष्म विचार किया है । योग के ग्रन्थों में एवं तन्त्र शास्त्रों में इस विषय के साधक के लिए बहुत ही आवश्यक रूप से निर्देश किया गया है । **वामकेश्वर तन्त्र** में इसका अनुभूत सुन्दर प्रकार बताया गया है जो इस प्रकार है—

**भुजङ्गाकाररूपेण मूलाधारं समाश्रिता ।**
**शक्तिः कुण्डलिनी नाम बिसतन्तुनिभा शुभा ॥**
**मूलकन्दं फणाग्रेण दंष्ट्वा कमलकन्दवत् ।**
**मुखेन पुच्छं संगृह्य ब्रह्मरन्ध्रसमाश्रिता ॥**
**पद्मासनगतः स्वस्थो गुदमाकुञ्च्य साधकः ।**
**वायुमूर्ध्वगतिं कुर्वन् कुम्भकाविष्टमानसः ॥**
**वाय्वाघातवशादग्निः स्वाधिष्ठानगतो ज्वलन् ।**
**ज्वलनाघातपवनाघातैरुन्निद्रितोऽहिराट् ॥**
**रुद्रग्रन्थिं ततो भित्वा विष्णुग्रन्थिं भिनत्ति यः ।**
**ब्राह्मग्रन्थिं च भित्वैव कमलानि भिनत्ति षट् ॥**
**सहस्त्रकमले शक्तिः शिवेन सह मोदते ।**
**सा चावस्था परा ज्ञेया सैव निवृत्तिकारणम् ॥** इति ।

—(सौ०ल० १०, लक्ष्मीधरा पृ० ३५)

अर्थात् 'कमलनाल की सूक्ष्म तन्तु की तरह भुजङ्गाकाररूपेण कुण्डलिनी नाम की शक्ति मूलाधार में रहती है । मूलकन्द को अपने फणाग्र से आच्छादन कर वह साढ़े तीन फेरे में अपने को लपेटे हुए पूँछ को मुख से पकड़े हुए हैं । पद्मासन में स्थित होकर गुदा इन्द्रिय का ऊपर को आकुञ्चन करते हुए साधक वायु को ऊर्ध्व गति वाला करता है । कुम्भकाविष्ट मन वाला होने से वायु के आघात से स्वाधिष्ठान में रहने वाली अग्नि

प्रज्वलित होती है । इस प्रकार अग्नि के आघात से 'कुण्डलिनी' शक्ति जाग जाती है । इससे रुद्र, विष्णु और ब्रह्म ग्रन्थियों एवं षट्कमलों का भेदन होता है तथा मूलाधार से चल कर सहस्रार में वह शक्ति शिव के साथ 'आनन्द' करती है ।'

यह अवस्था योगी के लिए परमशक्ति देने वाली है । इस क्रिया के करने में असमर्थ साधकों के लिए मन्त्र जप, कुण्डलिनी स्तोत्र एवं कवच का पाठ, महाविद्या स्तोत्र का पाठ भी तन्त्रों में बताया गया है । इससे भी कुण्डलिनी जागरण होता है । **सिद्ध सरस्वती स्तोत्र** इसके लिए बहुत उपयोगी स्तोत्र है ।

**कुण्डलिनी योग का आरोह एवं अवरोह क्रम**—मूलाधार, स्वाधिष्ठान, मणिपूर, अनाहत, विशुद्धि इन चक्रों में क्रम से पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु और आकाशतत्व को, जो तन्मात्रा रूप में रहते हैं, जीतकर शक्ति आज्ञा चक्र में इन्द्रियों के साथ मन को वेधकर सहस्रार में शिव के साथ ऐक्य को प्राप्त करती है । यह आरोह क्रम कहा जाता है । सहस्रार में शिव का तादात्म्य प्राप्त करने के बाद आज्ञा, विशुद्धि, अनाहत, मणिपूर एवं स्वाधिष्ठान के क्रम से पुनः मूलाधार में आकर वह सो जाती है— **'स्वपिषि कुलकुण्डे कुहरिणि'** । यह अवरोह क्रम कहलाता है । सामान्य क्रम कुण्डलिनी योग का यही है । योगीगण इसका अभ्यास इसी प्रकार करते हैं ।

**समय क्रम के अनुसार कुण्डलिनी योग**—समय क्रम के अनुसार स्वाधिष्ठान के नीचे मूलाधार पद्म-स्थित कुण्डलिनी का अभ्यास नहीं किया जाता । इस मत में सहस्रार को ही मूलाधार माना गया है । यह श्रौतक्रम है । श्रुति में कहा भी है—

**ऊर्ध्वमूलमवाक्शाख एष अश्वत्थः सनातनः ।**

इस **कठ श्रुति** में ऊर्ध्वमूल से सहस्रार ही लिया गया है । **'ऊर्ध्व मूलमधः शाखम्'** इत्यादि गीता के पन्द्रहवें अध्याय में भी यही क्रम लिया गया है । सहस्रार में भी कुण्डलिनी रहती है । इसे **'अकुलकुण्डलिनी'** कहते हैं—

**'व्योमनि विद्यमानस्य चिच्छक्तिमण्डलस्याधोमुखसहस्रार कर्णिका रूपस्य मध्ये स्थितया अकुलकुण्डलिन्या संगम्य'** (वरिवस्यारहस्य १०६ श्लोक) ।

अर्थात् 'परम व्योम में चित्कला युक्त शशिमण्डल के अधोमुख सहस्रार की कर्णिका के बीच में स्थित अकुलकुण्डलिनी से कुल कुण्डलिनी की एकता कर रहती है' इत्यादि वरिवस्यारहस्य श्लोक १०६ की व्याख्या में माना गया है । चिच्छक्ति-विशिष्ट ब्रह्म से सर्वप्रथम आकाश, आकाश से वायु, वायु से अग्नि, अग्नि से जल और जल से पृथ्वी—इस क्रम से सृष्टि हुई । इसे श्रुति में इस प्रकार प्रतिपादित किया गया है—

**एतस्मादात्मनः आकाशः सम्भूतः आकाशाद् वायुः वायोरग्नि अग्नेरापः अद्भ्यः पृथिवी ।**

वस्तुतः समयाचार सृष्टिक्रम का साधन है । इस क्रम में आराधना सहस्रार से ही आरम्भ होती है । स्वाधिष्ठान के नीचे वाला मूलाधार 'तामिस्रलोक' वाला होने से समयाचार में निषिद्ध है क्योंकि उसका साधन 'संहार क्रम' का है । समयाचार का वर्णन करते हुए आचार्य भगवत्पाद श्रीशङ्कराचार्य ने सृष्टि क्रम को ही लिया भी है—

**'मनस्त्वं व्योमत्वं मरुदसि मरुत्सारथिरसि**
**त्वमापस्त्वं भूमिस्त्वयि परिणतायां नहि परम्'** (सौ०ल० ३५)।

षट्चक्रों में जो तत्वक्रम है, उसे ही यहाँ स्पष्ट रूप से लिया गया है, इस प्रकार षट्चक्रों को लक्ष्मीधर ने सुगम भी बताया है—

**'अवरोहक्रमेण कमलानि उक्तानि इति तत्र पूजा सुकरेति तदानुगुण्येन भगवत्पादैरुक्तम् इति'** (श्लोक ४१)

अर्थात् अवरोह क्रम से कमलों को जो कहा है, उसका अभिप्राय यह है कि वहाँ पूजा सुगम है। इसी के अनुसार भगवत्पाद ने यह वर्णन किया है। इसलिए **'तवाज्ञाचक्रस्थं'** इत्यादि श्लोक से लेकर **'तवाधारे मूले'** तक का वर्णन सृष्टि क्रम से हीं सम्बन्धित है। सौन्दर्यलहरी के शिख नख वर्णन का भी यही अभिप्राय है।

**'सुधासिन्धोर्मध्ये'** श्लोक ८ में सहस्रार का वर्णन किया गया है। कौल साधकों का यह सिद्धान्त है कि 'संहारक्रम' का साधन प्रत्यक्ष पञ्च मकार के सेवन से ही सिद्ध होता है जो समय मत में निषिद्ध है।

मूलाधार से सहस्रार पर्यन्त कुण्डलिनी शक्ति का प्रवाह इसी से होता है। समयाचार विरक्तों का साधन है। अत: सृष्टिक्रम से ही उसकी सिद्धि होने से संहारक्रम विरक्तों को वर्जित है। सौन्दर्यलहरी में कौलसाधना के अनुसार बहुत सी बातें कही गई हैं। जैसे नवें एवं दसवें श्लोकों का कुण्डलिनी का आरोह-अवरोह क्रम कौल साधना का ही है। 'त्वया हृत्वा वामं' इत्यादि श्लोक उत्तरकौल सिद्धान्त को प्रदर्शित करने वाला है। नवें एवं दसवें श्लोक में स्वाधिष्ठान के स्थान में मणिपूर एवं मणिपूर के स्थान में स्वाधिष्ठान का जो व्यत्यय किया गया है वह भी सृष्टिक्रम का ही द्योतक है—ऐसा लक्ष्मीधर का अभिप्राय है, क्योंकि **'वाय्वाघातवशादग्निः स्वाधिष्ठानगतो ज्वलन्'** इस प्रमाण से **स्वाधिष्ठान में अग्नि** का वास माना गया है तथा **'मणिःपूरैकवसितः प्रावृषेण्यः सदाशिवः'** इस प्रमाण से **मणिपूर में जल** की स्थिति मानी गई है। 'सृष्टिक्रम' में अग्नि के बाद जल की स्थिति है। इसलिए प्रसिद्ध क्रम का परिवर्तन कर स्वाधिष्ठान के नीचे मणिपूर चक्र को आचार्य शङ्कर ने प्रस्तुत किया है।

**चतुष्पत्रान्तष्षड्दलपुटभगान्तस्त्रिवलय-**
**स्फुरद्विद्युद्वह्निद्युमणिनियुताभद्युतिलते ।**
**षडश्रं भित्त्वाऽऽदौ दशदलमथ द्वादशदलं**
**कलाश्रं च द्व्यश्रं गतवति नमस्ते गिरिसुते ॥**

—सकलजननी स्तोत्र

निदेशक; महामना संस्कृत शोध संस्थान
बी. ३१/२१, ए, लंका,
वाराणसी, २२१००५

विद्वद् वशंवदः
**सुधाकर मालवीयः**

*

# सव्याख्यसौन्दर्यलहर्याः

## विस्तृतविषयानुक्रमणिका

*

# सौन्दर्यलहरीस्तोत्रविषयानुक्रमणिका

*

## व्याख्यानस्थाः तान्त्रिकविशेषविषयाः



*

॥ श्रीः ॥

## महः स्तुतिः

नित्यानन्दवपुर्निरन्तरगलत्पञ्चाशदर्णैः क्रमाद्
व्याप्तं येन चराचरात्मकमिदं शब्दार्थरूपं जगत् ।
शब्दब्रह्म यदूचिरे सुकृतिनश्चैतन्यमन्तर्गतं
तद्वोऽव्यादनिशं शशांङ्कसदनं वाचामधीशं महः ॥

बिन्दोर्नादसमुद्भवः समुदिते नादे जगत्कारणं
तारं तत्त्वमुखाम्बुजं परिवृतं वर्णात्मकैर्भूतजैः ।
आम्नायाङ्घ्रिचतुष्टयं पुररिपोरानन्दमूलं वपुः
पायाद् वो मुकुटेन्दुखण्डविगलद्दिव्यामृतौघप्लुतम् ॥

## कुण्डलिनीध्यानम्

मूलोन्निद्रभुजङ्गराज महिषीं यान्तीं सुषुम्णान्तरं
भित्वाऽऽधारसमूहमाशु विलसत्सौदामिनी सन्निभाम् ।
व्योमाम्भोजगतेन्दु मण्डलगलद्दिव्यामृतौघप्लुतां
सम्भाव्य स्वगृहं गतां पुनरिमां सञ्चिन्तयेत् कुण्डलीम् ॥

—शारदातिलकम्

॥ श्रीः ॥

श्रीशङ्करभगवत्पूज्यपादविरचिता

# सौन्दर्यलहरी

श्रीमल्लक्ष्मीधरदेशिकविरचितया 'लक्ष्मीधरा'ख्यया
व्याख्यया तथा 'सरला'-हिन्दीटीकया समन्विता

**शिवः शक्त्या युक्तो यदि भवति शक्तः प्रभवितुं**
**न चेदेवं देवो न खलु कुशलः स्पन्दितुमपि।**
**अतस्त्वामाराध्यां हरिहरविरिञ्चादिभिरपि**
**प्रणन्तुं स्तोतुं वा कथमकृतपुण्यः प्रभवति॥ १ ॥**

* लक्ष्मीधरा *

वन्दामहे महीयांसमंसलम्बिजटाभरम्।
यत्कङ्कणझणत्काररवः शब्दानुशासनम्॥ १ ॥
शेषाशेषोक्तिभूषाः कणचरणचणग्रन्थसौगन्ध्यजिघ्राः
भट्टोक्तिप्रौढिलीढा गुरुगुरुतरगीर्गुम्फशुम्भद्विजृम्भाः।
निश्शङ्काः शङ्करोक्तौ पशुपतिमतनिर्वाहकाः सांख्यसंख्याः
यस्य श्रीलोल्ललक्ष्मीधरविबुधमणेर्भान्ति वाचां निगुम्भाः॥ २ ॥
सोऽहं लक्ष्मीधरः प्राह टीकां लक्ष्मीधराभिधाम्।
एनां समाहितस्वान्ताः सेवन्तां सततं बुधाः॥ ३ ॥
स्यादेव मेऽलसतया मतिमान्द्यतो वा
दोषः क्वचित्क्वचिदथापि न कापि शङ्का।
नैसर्गिकी खलु गुणीकरणप्रवीणा
शक्तिः सदा विजयते भुवि सज्जनानाम्॥ ४ ॥

इह खलु शङ्करभगवत्पूज्यपादाः समयमततत्त्ववेदिनः समयाख्यां चन्द्रकलां श्लोकशतेन प्रस्तुवन्ति—**शिव** इति। शिवः सर्वमङ्गलोपेतः सदाशिवतत्त्वम्। वश कान्तौ इत्यस्माद्धातोः शिव शब्दो निष्पन्नः। यथोक्तम्—

'हिंसिधातोः सिंहशब्दो वशकान्तौ शिवः स्मृतः।
वर्णव्यत्ययतः सिद्धौ पश्यकः कश्यपो यथा॥' इति।

'वश कान्तौ' इत्ययं धातुः तुदादिः अदादिश्च संगृहीतः । तुदादेर्वशतेः दीप्तिरर्थः। कान्तिर्दीप्तिः । अदादेर्वष्टिरिति कामना अर्थः । इच्छाशक्त्याश्रयत्वात् ईश्वरस्य शिवत्वम्। वशति प्रकाशते स्वयं प्रकाश इति, यद्वा स्वस्मिन् प्रपञ्चं प्रकाशयतीति शिवः, यद्वा—'शीङ् स्वप्ने' इत्यस्माद्धातोः शिवशब्दो निष्पन्नः । स्वप्नं वाति क्षिपतीति शिवः, जाड्यरहितः, अविद्यानिर्मुक्त इत्यर्थः । यद्वा—स्वप्नमविद्यां वाति गच्छतीति शिवः, सादाख्यकला-संवलित इति यावत् ।

तस्यैव शिवशब्दवाच्यत्वं वक्ष्यते । तादृशः शिवः **शक्त्या** जगन्निर्माणशक्त्या युक्तः अवच्छिन्नः—अविद्यावच्छिन्नचैतन्यस्यैव ब्रह्मणः जगन्निर्माणे शक्तत्वात् । **यदि भवति** भवति चेत्, तर्हि **शक्तः** समर्थः **प्रभवितुं** प्रपञ्चं निर्मातुम् । **न चेदेवं** शक्त्या युक्तो न चेदित्यर्थः । दीव्यतीति **देवः** पूर्वोक्तः सदाशिवः । **न खलु** निषेधसम्भावनायाम् । **स्पन्दितुमपि** चलितुमपि **कुशलः** समर्थः । निराकारस्य विभोराकाशतुल्यस्य स्पन्दनायोगादिति हृद्गतोऽर्थः ।

**वाच्यार्थस्तु**—शिवशक्त्योः जायापतिन्यायेन जायया शक्त्या युक्तश्चेत् प्रपञ्चरूप-सन्तानं निर्मातुं शक्नोति, तया वियुक्तश्चेन्न शक्नोतीति ।

**आगमरहस्यार्थस्तु**—शिवशब्देन नवयोनिचक्रमध्ये चतुर्योन्यात्मकमर्धचक्रमुच्यते। शक्तिशब्देन अवशिष्टं पञ्चयोन्यात्मकमर्धचक्रमुच्यते । एवमर्धद्वयमिलितं नवयोन्यात्मकं चक्रं भवति । एतस्माच्चक्रादेव जगदुत्पत्तिस्थितिलया भवन्तीति पुरस्तान्निवेदयिष्यते ।

उक्तं च—

'चतुर्भिः शिवचक्रैश्च शक्तिचक्रैश्च पञ्चभिः ।
शिवशक्त्यात्मकं ज्ञेयं श्रीचक्रं शिवयोर्वपुः ॥' इति ।

शिवशक्त्योर्मेलनं षड्विंशं सर्वतत्त्वातीतं तत्त्वान्तरमिति पुरस्तान्निवेदयिष्यते तस्मान्मेलनादेव जगदुत्पत्तिस्थितिलयाः, न केवलादेवेति च वक्ष्यते । यथोक्तं वामकेश्वरमहा-तन्त्रे चतुश्शत्याम्—

'परोऽपि शक्तिरहितः शक्त्या युक्तो भवेद्यदि ।
सृष्टिस्थितिलयान् कर्तुमशक्तः शक्त एव हि ॥' इति ।

एतच्च 'चतुर्भिः श्रीकण्ठैः' (द्र० ११ श्लोक) इत्यादिश्लोकव्याख्यानावसरे निपुण-तरमुपपादयिष्यामः ।

**अतः** तस्माद्धेतोः **त्वां** भवतीं, **आराध्यां** आराधयितुं पूजयितुमर्हां, **हरिहरविरिञ्चा-दिभिः** हरिर्विष्णुः, हरो रुद्रः, विरिञ्चो ब्रह्मा, आदिशब्देन इन्द्रादयः संगृह्यन्ते । ते च अधिकारपुरुषाः प्रपञ्चान्तःपातिनः । तैर्नमस्कार्यत्वं प्रपञ्चजनयित्र्याः भगवत्याः युक्तमेवे-त्युक्तं 'अतस्त्वामाराध्यां' इति, न तु आरोपस्तुतिरिति ध्येयम् । यद्वा—निगमा वा आदि-शब्देन संगृह्यन्ते, निगमसेव्यत्वात् भगवत्याः । तदुत्तरत्र 'श्रुतीनां मूर्धानः' (द्र० ८४ श्लोक) इत्यादौ स्फोर्यते । विरिञ्चिशब्दः अकारान्तः । **अपिशब्दः कथं** शब्दार्थमुपस्करोति । **प्रणन्तुं** नमस्कर्तुम् । प्रशब्दः कायिकं वाचिकं मानसिकं च त्रिविधं नमस्कारमाह । **स्तोतुं वा**, केवलं स्तुतिमात्रमपि कर्तुं वेत्यर्थः । **अकृतपुण्यः**—पूर्वजन्मार्जितपुण्यनिचयः कृतपुण्यः, तदन्यः अकृतपुण्यः; **प्रभवति** ईष्टे शक्तः ।

**अत्रेत्थं पदयोजना**—हे भगवति ! शिवो देव: शक्त्या युक्तो भवति यदि, तदा प्रभवितुं शक्त: । एवं न चेत्, स्पन्दितुमपि कुशलो न खलु । अत: हरिहरविरिञ्चादिभिरपि आराध्यां त्वां अकृतपुण्य: प्रणन्तुं स्तोतुं वा कथं प्रभवति ॥ १ ॥

*** सरला ***

जपाकुसुमसङ्काशौ मदघूर्णितलोचनौ ।
जगत: पितरौ वन्दे भैरवीभैरवात्मकौ ॥ १ ॥
शिवशक्तिं नमस्कृत्य प्रणिपत्य गणेश्वरम् ।
सौन्दर्यलहरीग्रन्थें शङ्करेण कृतेऽद्भुते ॥ २ ॥
मालवीयकुलोत्पन्न: श्रीसुधाकरनामक: ।
लक्ष्मीधरस्य टीकाया: भाषाटीका तनोम्यहम् ॥ ३ ॥

मैं स्कन्धपर्यन्त लटकती हुई जटा वाले अत्यन्त महान् उन अनिर्वचनीय शिव की वन्दना करता हूँ जिनके कङ्कण के झणत्कार रव (शब्द) से शब्दानुशासन (व्याकरणशास्त्र) उत्पन्न हुआ है ॥ १ ॥

शेष (पतञ्जलि) की सम्पूर्ण (= अशेष) उक्तियों को भूषित करने वाली, कणादि अक्षपाद आदि महर्षियों के ग्रन्थ से निकलने वाली सुगन्धियों से युक्त, भट्टोक्ति की प्रौढ़ोक्ति से लीढ अर्थात् आस्वादित, गुरु तथा गुरुतर वाणी के गुम्फों (=गुच्छों) से शुम्भ की तरह विकसित (विजृम्भण करने वाली) बुद्धि के तर्कों से असंख्य शङ्कराचार्य की (सौन्दर्यलहरी रूपी) उक्तियों से नि:शङ्क रूप से पशुपति मत का निर्वाह करने वाली, विबुधमणि श्री युक्त श्री लक्ष्मीधर भट्ट के द्वारा ग्रथित वाणी इस टीका में सुशोभित हो रही है ॥ २ ॥

वही मैं लक्ष्मीधर इस सौन्दर्यलहरी की 'लक्ष्मीधरा' नामक टीका की रचना कर रहा हूँ । इस टीका में सावधान चित्त होकर अपने अन्त:करण से सदैव आप विद्वद्जन टीका का सेवन करें ॥ ३ ॥

मेरे आलस्य के कारण अथवा मेरी मन्द बुद्धिवशात् इस कृति में कहीं कहीं दोष तो निश्चित ही होंगे, किन्तु पृथ्वी पर सज्जनों की गुणीकरण में प्रवीण स्वाभाविक प्रवृत्ति (= शक्ति) की विजय हो ॥ ४ ॥

'समय'मत के तत्त्वों को जानने वाले इस ग्रन्थ में भगवान् पूज्यपाद श्रीशङ्कराचार्य 'समय' नाम से कही जाने वाली 'चन्द्रकला' नामक महाशक्ति की सौ श्लोकों में स्तुति करते हैं, जिसमें पहला श्लोक 'शिव:' से प्रारम्भ होता है—**शिव** सभी मङ्गलों से युक्त सदाशिव तत्त्व हैं । 'वश कान्तौ' इस धातु से शिव शब्द निष्पन्न होता है, जैसा कि कहा है—

'हिंस' धातु से सिंह शब्द और 'वश कान्तौ' से शिव शब्द वर्णों के व्यत्यय से उत्पन्न होता है । जैसे 'पश्यक:' से 'कश्यप' शब्द निष्पन्न हुआ है ।'

कान्त्यर्थक वश धातु तुदादि एवं अदादिगण में संगृहीत है । तुदादि में पढ़े गये वश धातु का कान्ति अर्थ है और अदादिगण में पढ़े गये वश धातु का वष्टि रूप होता है, जिसका अर्थ कामना होता है । कामना इच्छा शक्ति को कहते हैं । इच्छाशक्ति का आश्रय होने से ईश्वर

का शिवत्व द्योतित होता है। तुदादि में पढ़े गये 'वश' धातु का वशति रूप होता है, जिसका स्वयं प्रकाशित होना अर्थ है : अर्थात् स्वयं प्रकाश रूप, अथवा जो अपने में प्रपञ्च को प्रकाशित करे वह शिव है, अथवा 'शीङ् स्वप्ने' धातु से भी शिव शब्द निष्पन्न समझना चाहिए, जो स्वप्न (निद्रा) को दूर कर दे वह शिव है, अर्थात् जड़ता से रहित, अविद्या से सर्वथा निर्मुक्त, अथवा स्वप्नरूप अविद्या को जो प्राप्त न करे वह 'शिव' है अर्थात् सादाख्य नाम की कला से युक्त।

उसी को आगे शिव शब्दवाच्यत्व कहेंगे—ऐसे ही भगवान् शिव, **शक्त्या** जगन्निर्माण शक्ति से युक्त हैं। अवच्छिन्न अर्थात् अविद्या से रहित चैतन्य रूप ब्रह्म ही जगत् निर्माण में समर्थ होते हैं।

**यदि भवति** यदि (शक्ति से युक्त) होते हैं तब, **प्रभवितुं** प्रपञ्च निर्माण में **शक्तः** समर्थ होते हैं, **न चेदेवं** और यदि शक्ति से युक्त न हों तो वह देव जगन्निर्माण में समर्थ नहीं होते हैं। जो दीप्तिमान है वह देव जगत् के कर्त्ता सदाशिव, **न खलु** (शक्ति से युक्त) न होने पर, निषेध की सम्भावना के अर्थ में खलु का प्रयोग है, **स्पन्दितुमपि** चलने में भी, **कुशलः** समर्थ नहीं होते हैं। निराकार सर्वत्र आकाश के समान व्याप्त उस प्रभु में (शक्ति के बिना) स्पन्दन की योग्यता असम्भव है इसका यही आशय है।

**मुख्यार्थ**–शिवशक्ति 'जायापति न्याय' से शिव जाया रूप शक्ति से संयुक्त होने पर ही प्रपञ्च रूप सन्तान निर्माण करने में समर्थ हो सकते हैं, यदि उनसे सर्वथा वियुक्त हो जाएँ, तो सृष्टि रूप सन्तान की योग्यता उनमें नहीं आ सकती।

मन्त्रशास्त्र के अनुसार इसका रहस्य इस प्रकार है—'शिव' शब्द से नवयोन्यात्मक श्रीचक्र के मध्य में चतुर्योन्यात्मक अर्धचक्र कहा गया है। शक्ति शब्द से पञ्चयोन्यात्मक अर्धचक्र कहा गया है। इस प्रकार दो आधा मिलकर नव योन्यात्मक चक्र बनता है। इसी चक्र से जगत् की उत्पत्ति, स्थिति तथा लय होता है। यह बात आगे चल कर स्पष्ट करेंगे। कहा भी है—

'चार शिवचक्र और पाँच शक्तिचक्र से शिवशक्त्यात्मक चक्र बनता है, वही शिवा शक्ति का शरीर स्वरूप 'श्रीचक्र' कहा जाता है।'

**विमर्श**—श्रीवामकेश्वरीमतम् के चौथे पटल में पाठ इस प्रकार है—

शक्तिमन्तरेण नास्ति काचित् गतिरित्याह—

**परो हि शक्तिरहितः शक्तः कर्त्तुं न किंचन।**

तस्मादवश्येष्टव्या शक्तिरित्याह—

**शक्तस्तु परमेशानि शक्त्या युक्तो यदा भवेत्॥ ६॥**

—(श्रीवामकेश्वरीमतम्, ४.६, टीका जयरथ, पृ० १०१)

शिव शक्ति का यह सम्मिलन २६ सर्वतत्त्व से पृथक् होने के कारण एक दूसरा ही तत्त्व है उसे आगे कहेंगे। उन दोनों के मेल से ही जगत् की उत्पत्ति, स्थिति तथा लय होता है। केवल एक एक के अलग रहने से (स्पन्दन भी) नहीं होता, यह भी कहेंगे—जैसा कि वामकेश्वर महातन्त्र के 'चतुःशती' में कहा गया है—

परब्रह्मरूप परमात्मा भी यदि शक्ति से रहित हो तो वह सृष्टि, स्थिति तथा लय करने में समर्थ नहीं होता एवं यदि शक्ति से युक्त हो तो वह सृष्टि स्थिति तथा लय करने में शक्त (समर्थ) होता है।

इन सभी बातों को 'चतुर्भिः श्रीकण्ठैः' (११ श्लोक) इस श्लोक की व्याख्या में युक्तियुक्त रूप में उपपन्न करेंगे।

अतः इस कारण से, **त्वां** आप की, **आराध्यां** पूजा के योग्य, **हरिहरविरिञ्चादिभिः** हरि विष्णुः, हर रुद्र, विरिञ्चि ब्रह्मा और आदि शब्द से इन्द्रादि देवगण का संग्रह किया गया है। वे ही प्रपञ्च के भीतर रहने के कारण मुख्य रूप से अधिकारी हैं। उनके द्वारा प्रपञ्च की जननी भगवती की नमस्कार्यता युक्तियुक्त ही है। इसीलिये 'अतस्त्वामाराध्यां' कहा गया है। यहाँ यह ध्यातव्य है कि वह आरोपस्तुति नहीं हैं। अथवा आदि पद से निगम (वेद) कहे गये हैं क्योंकि भगवती निगम (वेदशास्त्रों) से सेवित हैं। इस बात को आगे 'श्रुतीनां मूर्धानं' (८४ श्लोक) में स्पष्ट करेंगे। विरिञ्चि शब्द अकारान्त भी है। **'अपि'** यह शब्द 'कथं' शब्द के अर्थ को प्रगट करता है। **प्रणन्तुं** नमस्कार के योग्य, प्रशब्द कायिक, वाचिक तथा मानसिक तीन प्रकार के प्रणाम का वाचक है। **स्तोतुं वा** स्तुति मात्र करने में भी, **अकृतपुण्यः** पूर्वजन्म में जिसने पुण्य किया है वह कृतपुण्य है, उससे भिंन्न अकृतपुण्य है। **प्रभवति** सृष्टि में समर्थ होने की योग्यता है।

**पदयोजना का अर्थ**—हे भगवति ! जब शिव शक्ति से युक्त होते हैं तभी जगदुत्पन्न करने में निश्चित रूप से वे समर्थ होते हैं। यदि वह शक्ति से युक्त न हों तो सर्वथा हिलने या चलने में भी वह अशक्त रहते हैं। इसलिये हरि, हर और ब्रह्मा आदि से भी आराधना की जाने वाली आप की स्तुति अथवा प्रणाम करने में भला अकृत पुण्य साधक किस प्रकार समर्थ हो सकता है?

**श्रीविद्याप्रयोगविधि**—विनियोग—अस्य श्रीत्रिपुरसुन्दरी महाविद्याशताक्षरीबीज-मन्त्राणां ईशानभैरवो ऋषिः, गायत्र्यनुष्टुप् छन्दसी, श्रीमहात्रिपुरसुन्दरी देवता, शिं बीजं, (चतुर्वर्गदायिनी विश्वादिमहामाया) ह्रीं शक्तिः, ॐ आं ह्रीं कीलकं, मम सर्वविद्यासिद्ध्यर्थं चतुर्वर्गाप्तये सर्वदुःखनिवृत्यर्थं च जपे विनियोगः।

ह्रां ह्रीं ह्रूँ ह्रैं ह्रौं ह्रः इन षड्दीर्घ वर्णों से षडङ्ग एवं करन्यास करना चाहिए।

श्री त्रिपुरसुन्दरी का ध्यान—

**लौहित्यनिर्जितजपाकुसुमानुरागाम्**
**पाशांकुशौ धनुरिषूनपि धारयन्तीम्।**
**ताम्रेक्षणामरुणमाल्यविशेषभूषाम्**
**ताम्बूलपूरितमुखीं त्रिपुरां नमामि॥**

पञ्चोपचारपूजन—

लं पृथिव्यात्मने तत्त्वात्मिकायै ललिता देव्यै गन्धं कल्पयामि नमः।
हं आकाशात्मने तत्त्वात्मिकायै ललिता देव्यै पुष्पं कल्पयामि नमः।
यं वाय्वात्मने तत्त्वात्मिकायै ललिता देव्यै धूपं कल्पयामि नमः।
रं वह्न्यात्मने तत्त्वात्मिकायै ललिता देव्यै दीपं कल्पयामि नमः।

संख्या गुण होने पर भी शुक्लादिगुणों के समान नहीं हैं क्योंकि विंशत्यादि शब्द पृथत्त्व योग वाले द्रव्यों में रहने के कारण व्यासज्यवृत्ति धर्म (उभयात्मक धर्म) वाले हैं। शुक्लादि तो प्रत्येक में रहने वाले पर्यवसायी धर्म हैं। यहाँ यह गुप्त रहस्य है कि संख्येयपरक संख्या के प्रयोग में उन के बहुवचन होने पर 'षट्पञ्चाशतो मयूखाः' ऐसा प्राप्त होने पर भी कुल '३१६० संख्या वाले मयूख' यह अर्थ होगा ही। इतने से भी हमारे विवक्षितार्थ की सिद्धि हो जायगी यही नियम का फल है।

यहाँ यह विचार करना चाहिए कि—आधार, स्वाधिष्ठान, मणिपूर, अनाहत, विशुद्धि और आज्ञाचक्रात्मक श्रीचक्र सोम, सूर्य एवं अनिलात्मक भेद से तीन खण्डों वाला है। मूलाधार स्वाधिष्ठान ये दो एक खण्ड हैं। मणिपूर और अनाहत ये दो एक खण्ड हैं। विशुद्धि एवं आज्ञाचक्र ये दो एक खण्ड हैं। इन तीन खण्डों में प्रथम खण्ड अग्नि का स्थान है। इसे **'रुद्रग्रन्थि'** कहते हैं। द्वितीय खण्ड सूर्य का स्थान है उसे **'विष्णुग्रन्थि'** कहते हैं। तृतीय खण्ड चन्द्रमा का स्थान हैं उसे **'ब्रह्मग्रन्थि'** कहते हैं। पूर्व में हमने जो 'सोम-सूर्यानिलात्मक' कहा है। वह अवरोहण अर्थात् ऊँचे से नीचे के क्रम से कहा है इसे जान लेना चाहिए। उनमें प्रथम खण्ड पर रहने वाली अग्नि अपनी ज्वाला से प्रथम खण्ड को घेरे रहती है। द्वितीय खण्ड पर स्थित सूर्य अपनी किरणों से द्वितीय खण्ड को घेरकर स्थित हैं। तृतीय खण्ड पर रहने वाला चन्द्रमा अपनी कलाओं से तृतीय खण्ड को घेरकर स्थित है। आधार चक्र वाले वह्नितत्त्व में ५६ ज्वालाएँ हैं। स्वाधिष्ठान चक्र के ऊपर स्थित मणिपूर चक्र में ५२ ज्वालाएँ हैं। इस प्रकार वह्नि की कुल १०८ ज्वालाएँ हैं। सूर्य की अग्नितत्त्वात्मक ६२ किरणें स्वाधिष्ठान चक्र में हैं। अनिल तत्त्वात्मक ५४ किरणें अनाहत चक्र में है। यहाँ सूर्य किरणों का मणिपूर को छोड़कर स्वाधिष्ठान में प्रवेश सूर्य और अग्नि की एकता के सिद्धान्त से कहा गया है तथा अग्नि का सूर्य में अन्तर्भाव भी है इस सिद्धान्त से भी एकता उचित है। सूर्य और अग्नि स्थान वाले स्वाधिष्ठान और मणिपूर नामक चक्र के मध्य में अग्निस्थान में सूर्य का प्रवेश और सूर्यस्थान में अग्नि का प्रवेश संसार को जलाने वाली अग्नि के शमन करने वाले सूर्य किरण से उत्पन्न 'संवर्त्त' मेघ से होने वाली वर्षा के लिये कहा गया है, यह बात 'तडित्वन्तं शक्त्या' (द्र० श्लो० ४०) की व्याख्या के अवसर पर अच्छी प्रकार से उपपादन करेंगे। इस प्रकार जोड़ने पर सूर्य की ११६ किरणें हो जाती हैं, चन्द्रमा की वियत्तत्वात्मक विशुद्धि चक्र में ७२ किरणें और मनस्तत्त्वात्मक आज्ञा चक्र में ६४ किरणें होती हैं। इस प्रकार चन्द्रमा के किरणों की संख्या कुल मिलाकर १३६ होती है जैसा कि **भैरवयामल** के भैरवाष्टकप्रस्ताव में कहा भी है—

अग्नि में १०८, सूर्य में ११६ और चन्द्रमा में १३६ कलाएँ हैं—ऐसा सिद्धान्त प्रतिपादित है।

इसी प्रकार सोम, सूर्य और अग्नि पिण्डाण्ड और ब्रह्माण्ड को व्याप्त कर स्थित हैं। पिण्ड (देह) और ब्रह्माण्ड दोनों एक ही है। इसलिये पिण्डाण्ड में रहने वाली किरणें ब्रह्माण्डवृत्ति वाली है। यही रहस्य है। पिण्डाण्ड तथा ब्रह्माण्ड से परे 'सहस्रदल कमल' है। वही प्रकाशलोक (= ज्योत्स्नामय) है। वहाँ रहने वाला चन्द्रमा नित्य अपनी कलाओं से एक सा रहता है। यह बात आगे चलकर **'तवाज्ञाचक्रं'** (द्र०श्लो० ३६) में अच्छी तरह उपपादन करेंगे। 'आज्ञाचक्रोपरिस्थितश्चन्द्रः' यह जो कहा गया है वहाँ चन्द्रमा नहीं, चन्द्रमा

की कलाओं का स्थान है। इस उद्देश्य से सुभगोदय में जो कहा है—षोडश कलाएँ षोडशनित्याः भगवती हैं, उनका प्रतिपदादि से शुक्ल पक्ष और कृष्ण पक्ष में वृद्धि और क्षय होते रहने से सहस्र कमलगत चन्द्रमा का भी वृद्धि क्षय होता ही है। वह बात चन्द्रमा में वृद्धि क्षय गत नहीं होती बल्कि षोडशनित्यात्मिका कला षोडश चन्द्रकला शुक्लपक्ष जो प्रतिपदादि पौर्णमास्यान्त तिथियों की प्रवर्त्तिकाएँ हैं तथा कृष्ण पक्ष में प्रतिपदादि अमावस्यान्त तिथि की प्रवर्त्तिकाएँ हैं, जो अपने को तिरोहित तथा अतिरोहित रूप से रखती हैं—ऐसा मन्त्रवेत्ताओं का रहस्य है।

यहाँ इस बात का विचार कर लेना चाहिए कि श्रीविद्या जिसका दूसरा नाम 'चन्द्रकलाविद्या' भी है, १५ तिथि स्वरूप होने से उसके कुल ३६० मयूख दिवसात्मक हैं। उससे संवत्सर लक्षित होता है। वहीं 'काल शक्त्यात्मक संवत्सर' प्रजापति का स्वरूप है और प्रजापति ही सारे जगत् के कर्त्ता हैं। इसलिये मरीचियाँ ही जगत् की उत्पत्ति, स्थिति तथा प्रलय करने वाली हैं। वे मरीचियाँ इस पिण्डाण्ड में तथा ब्रह्माण्ड में ३६० संख्या वाली हैं। इसी प्रकार अनन्त कोटि ब्रह्माण्ड में भी है। इस प्रकार प्रत्येक पिण्डाण्ड में तथा प्रत्येक ब्रह्माण्ड में किरणों की संख्या ३६० ही है। इसलिये अनन्त मयूख हैं और वे सभी मयूख सूर्य, चन्द्र और अग्नि से सम्पृक्त हैं और भगवती के पादारविन्द से जायमान हैं जो उन उन लोकों को प्रकाशित करते हैं। पूर्वकथित 'अयं च लोकस्य द्वारमर्चिष्मत्' (तै.ब्रा. ३.१२.३) श्रुति से भी मयूखों की उत्पत्ति भगवती के पादारविन्द से ही बतायी गई है। उसी प्रकार 'मरीचयः स्वायंभुवा' (तै.आ. १.२७) इस श्रुति से भी उन मरीचियों का सृष्टि, स्थिति एवं लयकरत्व कहा गया है। इसका तात्पर्य इस प्रकार समझना चाहिए—'सूर्य, चन्द्र और अग्नि' भगवती के पादारविन्द से उत्पन्न अनन्त कोटि किरणो में केवल कुछ ही किरणों को लेकर भगवती की कृपा से जगत् के प्रकाशन का सामर्थ्य प्राप्त कर समस्त जगत् को प्रकाशित करते हैं। इससे यह सिद्ध हुआ कि सारे लोकों का अतिक्रमण करने वाला चन्द्रकलात्मक बैन्दव स्थान है जहाँ भगवती का चरणारविन्द विराजमान है। यतः अनेक कोटि ब्रह्माण्ड पिण्डाण्डावच्छिन्न मयूखों की स्थिति ऊपर वर्त्तमान है, उसके भी ऊपर भगवती का पादारविन्द है। यही 'तेषामप्युपरि तव पादाम्बुजयुगं' इस पद्य का सिद्धानुवाद है। यह आरोपित स्तुति नहीं है जैसा कि भैरवायामल में चन्द्रज्ञान विद्या में गौरी के प्रति महेश्वर ने कहा है—

हे त्रैलोक्यसुन्दरि ! आपको साधुवाद है साधुवाद है जो यह बात आप पूछ रही हैं यह अत्यन्त गुह्य से भी गुह्य है। इसको अभी तक मैनें कभी प्रकाशित नहीं किया था। पराशक्ति की कलाविद्या, श्रीचक्राकाररूपिणी है। उसके मध्य में बैन्दवस्थान है जहाँ परमेश्वरी का निवास है। वह सदाशिव से सम्पृक्त तथा सभी तत्त्वों से परे हैं। हे ईश्वरि ! त्रिपुरसुन्दरी का वह 'बैन्दवस्थान' 'श्रीचक्र' ब्रह्माण्ड के आकार का है जो पञ्चभूतात्मक तन्मात्रात्मक, इन्द्रियात्मक, मनस्तत्त्वात्मक, मायादितत्त्वरूप एवं शुद्धविद्यादि तत्त्वात्मक है और उन तत्त्वों से परे रहने वाला 'बैन्दवस्थान' है। उस 'बिन्दु' में जगत् की उत्पत्ति, स्थिति तथा संहार करने वाली सभी तत्त्वों से परे सदाशिव से मिली हुई परमेश्वरी विराजमान रहती हैं। वह ज्योति रूपा है पराकारा है; हे शिवे ! जिसके शरीर से उत्पन्न हुये किरणों की संख्या एक सहस्र, दो सहस्र, लाख, करोड़, अर्बुद और उससे भी परे अनन्त संख्या में है, जिसका

कोई पार नहीं पा सकता । वे किरणें भगवती में ही प्रविष्ट हैं, जिससे सारा जगत् प्रकाशित होता है । बहुत क्या? हे महेशानि ! उसकी भास (= दीप्ति) से सारा जगत् प्रकाशित हो रहा है । ऐसा कोई भी पदार्थ नहीं है जो उसकी भास से प्रकाशित न हो । उस चिद्रूपा शिवशक्ति के प्रकाश के अभाव में सारा जगत् चराचरात्मक अन्धत्व को प्राप्त हो सकता है । हे महेश्वरि ! उन अनन्त कोटि मयूखों के मध्य में सोमात्मक, सूर्यात्मक, तथा अनिलात्मक रूप से केवल ३६० किरणें ब्रह्माण्ड में व्याप्त हैं । उनमें अग्नि की १०८ किरणें, सूर्य की ११६ किरणें, १३६ चन्द्रमा की किरणों की संख्या है । हे शाङ्करि ! वही ब्रह्माण्ड तथा पिण्डाण्ड को प्रकाशित करते हैं । दिन में सूर्य, रात्रि में चन्द्रमा तथा दोनों संध्याओं में अग्नि काल को प्रकाशित करते हैं । इसीलिये ये तीनों कालात्मक हैं । इसी प्रकार तीन सौ साठ दिनों की संख्या भी है जिसे 'हायन' भी कहते हैं । हायनात्मा महादेव ही प्रजापति हैं—ऐसा श्रुति भी कहती हैं । प्रजापति ही लोककर्त्ता हैं । वे ही मरीचि प्रमुख मुनियों को उत्पन्न करते हैं । वही मुनि लोकपालों की सृष्टि करते हैं जो इस लोक की रक्षा करते हैं । लोक का संहार हर के अधीन है तथा उत्पत्ति मन के आधीन है और रक्षा मृड (= शिव) के आधीन है । इस प्रकार सृष्टि, पालन तथा संहार करने वाले एक मात्र शिव ही हैं, जिन्हें इस कार्य के लिये परमेशानी भगवती ने नियुक्त किया है । इसी प्रकार जगत् का विपरिणाम होता रहता है ।

**दुर्भिक्ष/रोगनिवृत्यर्थ प्रयोग**

ये बातें 'तामेवानुप्रविश्य' इत्यादि से 'तमेव भान्तमनुभान्ति सर्वं तस्य भासा सर्वमिदं विभाति' (कठ. ५.२५) इन श्रुतियों की अनुवाद परक है । यहाँ इस विषय में बहुत कहना है, जिसे आगे निरूपण करेंगे ॥ १४ ॥

**भावार्थ**—पृथ्वीतत्त्वरूपी मूलाधारचक्र में छप्पन, जलतत्त्वरूपी मणिपूरचक्र में बावन, अग्नितत्त्वरूपी स्वाधिष्ठानचक्र में बासठ, वायुतत्त्वरूपी अनाहदचक्र में चौवन, आकाशतत्त्व से युक्त विशुद्धिचक्र में बहत्तर तथा मनतत्त्वरूपी आज्ञाचक्र में जो चौंसठ मयूखाएँ (किरणें) हैं । उन सब के ऊपर आपके चरण-कमल हैं । उपरोक्त किरणें छः चक्रों से सम्बन्ध रखने वाले तत्त्वों की हैं और इन छहों चक्रों से ऊपर आज्ञाचक्र के ऊपर भगवती के श्रीचरण युगल शोभित होते हैं । सब किरणों को सुषुम्ना मार्ग में लीन करते हुए तथा छहों चक्रों का अतिक्रमण करते हुए आज्ञाचक्र के ऊपर अर्थात् भगवती के चरणों तक पहुँचा जा सकता है ।

**ध्यान—श्लोकस्थ 'क्षं' बीज का ध्यान** इस प्रकार है—

चतुर्भुजां त्रिनयनां बाहुवल्ली विराजिताम् ।
रत्नकङ्कणकेयूरहारनूपुरभूषिताम् ॥
शुक्लाम्बरां शुक्लवर्णां द्विभुजां रक्तलोचनाम् ।
श्वेतचन्दनलिप्ताङ्गीं मुक्ताहारोपशोभिताम् ॥
एवं ध्यात्वां क्षकारं तु तन्मन्त्रं दशधा जपेत् ।

क्षकारं शृणु चार्वङ्गि ! कुण्डलीत्रयसंयुतम् ।।
चतुर्वर्गमयं वर्णं पञ्चदेवमयं तु तत् ।
आघण्टसिंहबीजं च पञ्चप्राणात्मकं प्रिये !।।
शरच्चन्द्रप्रतीकाशं हृदि भावय सुन्दरि !। ।। १४ ।।

सारस्वतप्रयोगमाह—

**शरज्योत्स्नाशुद्धां शशियुतजटाजूटमकुटां**
**वरत्रासत्राणस्फटिकघटिकापुस्तककराम् ।**
**सकृंन्न त्वा नत्वा कथमिव सतां संनिदधते**
**मधुक्षीरद्राक्षामधुरिमधुरीणाः फणितयः ।। १५ ।।**

**शरज्योत्स्नाशुद्धां** शरदि शरत्काले ज्योत्स्ना चन्द्रिका तद्वच्छुद्धां अतिशुभ्राम् । **शशियुतजटाजूटमकुटां** शशिना चन्द्रेण युतो युक्तः जटाजूटो मकुटो यस्यास्तां, चन्द्रकलावतंसामित्यर्थः । **वरत्रासत्राणस्फटिकघटिकापुस्तककराम्** वरः इष्टदानमुद्रा, त्रासत्राणं अभयदानमुद्रा, स्फटिकघटिका = स्फटिकपानपात्रम् । स्फटिकाक्षमालेति केचित् । तत्पक्षे स्फटिकगुलिकेति पाठः । पुस्तकं विद्यामुद्रा, पुस्तकं वा, एतैर्युक्तकराम् । शाकपार्थिवादित्वात् मध्यमपदलोपः । न तु स्फटिकघटिकापुस्तकानि करेषु यस्याः इति सप्तमीबहुब्रीहिः । 'प्रहरणादिभ्य उपसङ्ख्यानम्' इति तस्य प्रहरणादिभ्य एवेति नियतत्वात् । **सकृत्** एकवारम्, नकारो निषेधार्थः, **त्वा** त्वामित्यर्थः, **नत्वा** नमस्कारं कृत्वा **कथं** कथंचित्, **इव** इति वाक्यालङ्कारे, **सतां** कवीश्वराणाम्, **संनिदधते** संनिधानं प्राप्नुवन्ति । **मधुक्षीरद्राक्षामधुरिमधुरीणाः फणितयः**—मधु क्षौद्रं, क्षीरं पयः, द्राक्षा मृद्वीका, एतेषां मधुरिमा माधुर्यं, तत्र धुरीणाः धुरं वहन्तीति धुरीणाः अग्रेसराः तद्वन्मधुरा इत्यर्थः । फणितयः = वाग्वैश्वर्यः ।।

**अत्रेत्थं पदयोजना**—हे भगवति ! शरज्ज्योत्स्नाशुद्धां शशियुतजटाजूटमकुटां वरत्रासत्राणस्फटिकघटिकापुस्तककरां त्वा सकृन्नत्वा सतां मधुक्षीरद्राक्षामधुरिमधुरीणाः फणितयः कथमिव न सन्निदधते ।

**अयमर्थः**—अत्र व्यतिरेकमुखेन सकृन्नमस्कारोऽपि कवित्वबीजभूतसंस्कारोत्पादकः । तदभावे प्रकारान्तरेण येन केनापि तद्बीजोत्पत्तिर्नास्तीति सूचितम् ।। १५ ।।

*** सरला ***

अब सारस्वत प्रयोग कहते हैं—

**शरज्ज्योत्स्नेति । शरज्ज्योत्स्नाशुद्धां** शरत्कालीन चन्द्रिका के समान अत्यन्त शुभ्र, **शशियुतजटाजूटमकुटां** चन्द्रमा से युक्त जटाजूट मुकुट है जिसका वह, **वरत्रासत्राणस्फटिकघटिकापुस्तककराम्** वरमुद्रा, अभयदानमुद्रा, स्फटिकघटिका अर्थात् स्फटिक मणिनिर्मित पान पात्र (= पण्डब्बा) अथवा स्फटिक की अक्षमाला, पुस्तकं अर्थात् विद्यामुद्रा अथवा पुस्तक ही । इन सभी से युक्त हाथों वाली । यहाँ 'शाकपार्थिवादीनां' इस वार्तिक से मध्यमपदलोपी समास हुआ है । **सकृन्न** एक बार, नकार निषेधार्थक है, **त्वा** तुमको, **नत्वा** नमस्कार कर, **कथं** किसी प्रकार, **इव** वाक्यालङ्कार अर्थ में, **सतां** कवीश्वरों के, **सन्निदधते** सन्निधान प्राप्त करते हैं । **मधुक्षीरद्राक्षामधुरिमधुरीणाः फणितयः** मधु (शहद), क्षीर

(खीर), द्राक्षा अर्थात् अङ्गूर की मधुरिमा अर्थात् माधुर्य उसमें, धुरीणाः अर्थात् वहन कहने वाले अर्थात् अग्रेसर, उनके समान माधुर्य युक्त। **फणितयः** बैखरी वाणी।

**पद योजना का अर्थ**—शरत्पूर्णिमा की चाँदनी के समान शुभ्रवर्णा, द्वितीया के चन्द्रमा से युक्त जटाजूट रूपी मुकुटों वाली, अपने हाथों में वरमुद्रा, अभयमुद्रा, स्फटिक-मणि की माला और पुस्तक धारण किये हुए आपको एक बार भी नमन करने वाला मनुष्य सत्कवियों जैसा मधु, दूध और अङ्गूर की मधुरिमा से परिपूर्ण मधुर कविता करने में भला क्यों समर्थ नहीं हो सकता? इसका यह आशय है—यहाँ व्यतिरेकमुख से इसका अर्थ करते हैं। आपको एक बार का किया गया नमस्कार भी कवित्व बीज का उत्पादक होता है। उसके बिना अन्य किन्हीं प्रकारों से कवित्व बीज की उत्पत्ति सम्भव नहीं है॥ १५ ॥

**विद्या-कवित्वप्राप्तिकर यन्त्र**

**भावार्थ**—शरद् पूर्णिमा की चाँदनी के समान स्वच्छ, निर्मल, धवल वर्ण वाली तथा द्वितीया के चन्द्रमा से युक्त जटाजूटरूपी मुकुटों से सुशोभित, अपने दोनों हाथों में वरमुद्रा एवं भयमुक्ति की अभयमुद्रा धारण किये हुए तथा अपने दोनों कर-कमलों में, एक में शुद्ध स्फटिक मणियों की माला एवं दूसरे हाथ में पुस्तक धारण किये हुए ऐसे आपके सौम्य स्वरूप का एक बार भी वन्दन न करने वाले मनुष्य को मधु, दूध एवं अङ्गूर के मिश्रण के समान मधुर सत्कवियों के समान मधुर कविता करने की शक्ति कैसे प्राप्त होगी?॥ १५ ॥

**ध्यान—श्लोकस्थ 'शं' बीज का ध्यान** इस प्रकार है—

**श—** चतुर्भुजां चकोराक्षीं चारुचन्दनचर्चिताम्।
शुक्लवर्णां त्रिनयनां वरदां च शुचिस्मिताम्॥
रत्नालङ्कारभूषाढ्यां श्वेतमाल्योपशोभितम्।
देववृन्दैरभिवन्द्यां सेवितां मोक्षकाङ्क्षिभिः॥
शकारं परमेशानि श्रृणु वर्णं शुचिस्मिते।
रक्तवर्णं प्रभाकारं स्वयं परमकुण्डली॥
चतुर्वर्गप्रदं देवि शकारं ब्रह्मविग्रहम्।
पञ्चदेवमयं वर्णं पञ्चप्राणात्मकं प्रिये॥
रत्नपञ्चतमोद्युक्तं त्रिकूटसहितं सदा।
त्रिशक्तिसहितं वर्णं आत्मादितत्त्वसंयुतम्॥

**कवीन्द्राणां चेतःकमलवनबालातपरुचिं**
**भजन्ते ये सन्तः कतिचिदरुणामेव भवतीम्।**
**विरिञ्चिप्रेयस्यास्तरुणतरश्रृङ्गारलहरी-**
**गभीराभिर्वाग्भिर्विदधति सतां रञ्जनममी॥ १६ ॥**

**लक्ष्मीधरा—कवीन्द्राणां** कवीश्वराणाम्, **चेतःकमलवनबालातपरुचिं**—चेतांस्येव कमलानि पद्मानि, तेषां वनं षण्डं, तस्य बालातपरुचिः प्राभातिकारुणकान्तिः, तां **भजन्ते**

सेवन्ते, **ये सन्तः** सत्पुरुषाः, **कतिचित्** विरलाः, **अरुणामेव** अरुणाख्यां अरुणवर्णां च, **भवतीं त्वां, विरिञ्चिप्रेयस्याः** विरिञ्चिः ब्रह्मा तस्य प्रेयस्याः प्रियायाः सरस्वत्याः, **तरुणतरशृङ्गारलहरीगभीराभिः** तरुणतरे अतियौवने । यद्वा—तरुणतरश्चासौ शृङ्गारश्च तस्य लहरी उद्रिक्तप्रवाहः । यद्वा—लहरीशब्देन समुद्रस्य चन्द्रोदये यादृश उत्सेकः सः उच्यते । लहरीयुक्तगभीराभिः अतिगम्भीराभिरित्यर्थः । **वाग्भिः** वाग्विलासैः । **विदधति** कुर्वन्ति, **सतां** सभासदां, **रञ्जनं** हृदयानुरञ्जनम्, **अमी** सन्तः परामृश्यन्ते ।

**अत्रेत्थं पदयोजना**—हे भगवति! कवीन्द्राणां चेतःकमलवनबालातपरुचिम् अरुणामेव भवतीं कतिचित् ये सन्तः भजन्ते, अमी सन्तः विरिञ्चिप्रेयस्याः तरुणतरशृङ्गारलहरीगभीराभिः वाग्भिः सतां रञ्जनं विदधति ।

**अयमर्थः**—हृदयकमले भगवतीमरुणां ध्यायन्तः पुम्भावमापन्ना सरस्वतीव शृङ्गाररसप्रधानैः वाग्विलासैः सभारञ्जनं कुर्वन्ति । भगवत्याः मातृकात्मकत्वात् सरस्वतीरूपत्वेनैव सारस्वतप्रदत्वम् । अरुणवर्णध्यानमहिम्ना शृङ्गाररसप्राधान्येन वाग्विलासप्रवृत्तिरिति । यथोक्तं वामकेश्वरतन्त्रे—

अरुणाख्यां भगवतीं अरुणाभं विचिन्तयेत् ।
पाशाङ्कुशधरां देवीं धनुर्बाणधरां शिवाम् ॥
वरदाभयहस्तां च पुस्तकाक्षस्रगन्विताम् ।
अष्टबाहुं त्रिनयनां खेलन्तीममृताम्बुधौ ॥
स करोत्येव शृङ्गाररसास्वादनलम्पटान् ।
सभासदः सदा सर्वान् साधकेन्द्रः सभास्थले ॥ इति ॥

अत्र परम्परितं रूपकमलङ्कारः, बालातपरुचित्वारोपणस्य चेतसि कमलत्वारोपणस्य निमित्तत्वात्, 'रूपकहेतुरूपकं परम्परितम्' इति लक्षणात् ॥ १६ ॥

## * सरला *

**कवीन्द्राणामिति । कवीन्द्राणां** कवीश्वरों के **चेतः कमलवनवालातपरुचिं** चित्तरूपी कमलवन को विकसित करने के लिए प्रभातकालीन अरुण कान्ति वाली आपको, **भजन्ते** सेवा करते हैं, **ये सन्तः** जो सत्पुरुष, **कतिचित्** विरले ही, **अरुणामेव** अरुण वर्ण वाली भगवती अरुणा, **भवतीम्** आपकी, **विरिञ्चिप्रेयस्याः** ब्रह्मा की प्रिया सरस्वती का, **तरुणतरश्रृङ्गारलहरीगभीराभिः** अथवा 'लहरी' शब्द से यहाँ 'चन्द्रोदय होने पर समुद्र का जैसा उद्रेक (उछाल) होता है वैसा'—यह कहा गया है । लहरी से युक्त गम्भीर अर्थात् अत्यन्त गम्भीर, अत्यन्त युवावस्था में श्रृङ्गार की लहरी के उछलते हुए प्रवाह से परिपूर्ण, तरुणतर अर्थात्, **वाग्भिः** वाणी के विलासों से, **विदधति** करते हैं, **सतां** सभासदों के मन को, **रञ्जन** प्रसन्न, **अमी** ये सज्जन लोग प्रसन्न करते हैं ।

**पदयोजना का अर्थ**—कवीन्द्रों के चित्तरूपी कमलवन को खिलाने के लिए प्रभातकालीन अरुणाई के समान आप अरुणा का कोई-कोई विरले ही सन्त भजन करते हैं और ब्रह्मदेव की प्रियतमा साक्षात् सरस्वती के यौवनावस्था में किए गए श्रृङ्गार की लहरी से गम्भीर कविताओं द्वारा सभासदों का मनोरञ्जन किया करते हैं ।

इसका भाव यह है हृदयकमल में भगवती अरुणा का ध्यान करते हुए कोई ही

प्रभावापन्न पुरुष सरस्वती के समान शृङ्गारप्रधान वाग्विलासों से सभासदों का मनोरञ्जन करते हैं। वस्तुतः भगवती मातृका स्वरूप हैं अतः सरस्वती माता के रूप में सारस्वत वाणी प्रदान करती हैं। भगवती के अरुण वर्ण के ध्यान की महिमा से शृङ्गाररस की प्रधानता लिए हुए वाग्विलास की प्रवृत्ति होती है। जैसा कि वामकेश्वरतन्त्र में कहा है—

**कवित्व सिद्धि यन्त्र**

अरुण कान्ति वाली **अरुणा भगवती का** इस प्रकार **ध्यान** करना चाहिए—'पाश, अङ्कुष, धनुष्, बाण, वर अभय पुस्तक अक्षमाला इन वस्तुओं को अपने आठ हाथों में धारण किए हुए तीन नेत्रों वाली अमृत समुद्र में क्रीडा करती हुई भगवती का जो लोग ध्यान करते हैं वे साधकेन्द्र शृङ्गाररस के लोभी सभी सभासदों को सभा में ही मुग्ध कर देते हैं।'

यहाँ परम्परित रूपकालङ्कार है। भगवती की कान्ति में वालातप (उदयकालीन सूर्य के उष्मा के) रुचित्व का आरोपण है। चित्त में कमलत्व का आरोपण इस परम्परित रूपकालङ्कार में निमित्त है। 'रूपकहेतु रूपकं परम्परितं' अर्थात् 'रूपक का हेतु भी जब रूपक होता है तब परम्परित रूपकालङ्कार होता है' इसका लक्षण है।

**भावार्थ**—कवियों के चित्त रूपी कमल वन को विकसित करने के लिए उदित होते हुए सूर्य के समान 'अरुणा' नाम से सम्बोधित आपका जो कोई भी महान पुरुष भजन करते हैं वे ब्रह्माजी की प्रिया अर्थात् सरस्वती की समृद्ध तरुणतर शृङ्गाररस की धारा जैसी गम्भीर कविताओं द्वारा ओजस्वी वाक् शक्ति के द्वारा सज्जन पुरुषों का मनोरञ्जन किया करते हैं। इस रूप में देवी की आराधना करने वाले मनुष्य को शृङ्गाररस से युक्त कविता की रचना करने की सामर्थ्य प्राप्त होती है। अरुणादेवी बालाभगवती कवियो के चित्त रूपी कमल-वन को विकसित करने के लिए सूर्य के समान हैं ॥ १६ ॥

**ध्यान—'क'—श्लोकस्थ वर्णबीज 'क' का ध्यान—**

जपापावकसिन्दूरसदृशीं कामिनीं पराम्।
चतुर्भुजां त्रिनेत्रां च बाहुवल्लीविराजिताम् ॥
कदम्बकोरकाकारः स्तनयुग्मविराजिताम्।
रत्नकङ्कणकेयूरहारनूपुरभूषिताम् ॥
एवं ककारं ध्यात्वा तु तन्मन्त्रं दशधा जपेत्।
शङ्खकुन्दसमा कीर्तिर्मात्रा साक्षात्सरस्वती ॥
कुण्डली चांकुशाकारा कोटिविद्युल्लताऽऽकृतिः।
कोटिचन्द्रप्रतीकाशो मध्ये शून्यः सदाशिवः ॥
शून्यगर्भस्थिता काली कैवल्यपददायिनी।
अर्थश्च जायते देवि तथा धर्मश्च नान्यथा ॥
आसनं त्रिपुरा देव्याः ककारः पञ्चदैवतः।
ईश्वरो यस्तु देवेशि त्रिकोणे तत्त्वसंस्थितः ॥
त्रिकोणमेतत्कथितं योनिमण्डलमुत्तमम् ॥

कैवल्यं प्रपदे यस्याः कामिनी सा प्रकीर्तिता ।
एषा सा कादिविद्या चतुर्वर्गफलप्रदा ॥

**सवित्रीभिर्वाचां शशिमणिशिलाभङ्गरुचिभिः**
**वशिन्याद्याभिस्त्वां सह जननि सञ्चिन्तयति यः ।**
**स कर्ता काव्यानां भवति महतां भङ्गिरुचिभिः**
**वचोभिर्वाग्देवीवदनकमलामोदमधुरैः ॥ १७ ॥**

**लक्ष्मीधरा—सवित्रीभिः** जनयित्रीभिः, **वाचां** गिरां, **शशिमणिशिलाभङ्गरुचिभिः** चन्द्रकान्तमणिशकलतुल्यकान्तिभिः, दलितचन्द्रकान्तमणेः अतिधावल्यं लोकम्प्रिद्धम् । **वशिन्याद्याभिः** वशिनीप्रमुखाभिः । तद्गुणसंविज्ञानो बहुव्रीहिः—वशिनी आद्या यासां ताः शक्तयोऽष्टौ वशिन्याद्याः, योगिन्यो द्वादश, गन्धाकर्षिण्यादयश्चतस्रः, इति वशिन्याद्याः । अत्र एकस्य आद्यशब्दस्य लोपः—वशिन्याद्याद्या इत्यर्थः । वशिन्यष्टकं—वशिनी, कामेश्वरी, मोदिनी, विमला, अरुणा, जयिनी, सर्वेश्वरी, कौलिनी । एताभिः **त्वां** भवतीं, **सह** साकं, **जननि!** हे मातः! **सञ्चिन्तयति यः, सः** साधकः, **कर्ता** रचयिता, **काव्यानां** प्रबन्धानां, **भवति** समर्थः प्रभवति । **महतां** महात्मनां कालिदासप्रभृतीनां, **भङ्गिरुचिभिः** भङ्गीनां रेखाणां, रुचिभिः स्वादुभिः **वचोभिः** वाग्विलासैः, **वाग्देवीवदनकमलामोदमधुरैः** वाग्देव्या भारत्याः वदनकमले यः आमोदः परिमलः तेन मधुरैः अव्यक्तैः, पुंभावमापन्नायाः भारत्याः वाग्विलासाः इमे इत्येवं भ्रमजनकैरित्यर्थः ।

**अत्रेत्थं पदयोजना**—हे जननि ! वाचां सवित्रीभिः शशिमणि शिलाभङ्गरुचिभिः वशिन्याद्याभिः सह त्वां यः सञ्चिन्तयति, स महतां भङ्गिरुचिभिः वाग्देवीवदनकमलामोद-मधुरैः वचोभिः काव्यानां कर्ता भवति ।

**अत्रेदमनुसन्धेयम्**—'वशिन्याद्याभिः त्वां' इत्यत्र त्वामित्यनेन भगवत्याः स्वरूप-मुक्तम् । भगवत्याः स्वरूपं तु पञ्चाशद्वर्णात्मिका मातृकैव । एतत्तु 'शिवः शक्तिः कामः' (३२) इत्यादिश्लोकव्याख्यानावसरे प्रपञ्चयिष्यते । सेयं पञ्चाशद्वर्णात्मिका मातृका अष्टवर्गात्मिका भवति । ते चाष्टवर्गाः अकचटतपयशादयः । अकारादयः षोडश स्वराः प्रथमवर्गः । कादयः पञ्च द्वितीयः । चादयः पञ्च तृतीयः । टादयः पञ्च चतुर्थः । तादयः पञ्च पञ्चमः । पादयः पञ्च षष्ठः । यादयश्चत्वारः सप्तमः । शादयः पञ्च अष्टमः । एवं अष्टवर्गात्मिका भगवती मातृका त्रिपुरसुन्दरी अकचटतपयशवर्गेषु यथाक्रमं वशिन्यादिशक्तिभिर्योजिता बिन्दुत्रिकोणात्मकशिव-चक्रचतुष्टयवसुकोणदशारद्वितयचतुर्दशकोणात्मकेषु अष्टसु चक्रेषु योजिता ध्याता सती काव्यकर्तृत्वसम्पादिका । वशिन्याद्याभिरिति आदिशब्देन कामेश्वरीप्रभृतीनां अष्टानां सङ्ग्रहणं विद्यादिद्वादशयोगिनीसङ्ग्रहणं गन्धाकर्षिण्यादिचतुष्टयसङ्ग्रहणं कृतमित्युक्तं भवति । वशिन्य-ष्टकमुक्तम् । योगिनीद्वादशकं तु—विद्यायोगिनी, रेचिकायोगिनी, मोचिकायोगिनी, अमृता-योगिनी, दीपिकायोगिनी, ज्ञानयोगिनी, आप्यायनीयोगिनी, व्यापिनीयोगिनी, मेधायोगिनी, व्योमरूपा योगिनी, सिद्धिरूपा योगिनी, लक्ष्मीयोगिनी । एवं द्वादशयोगिनीभिः सार्धं वशिन्याद्याष्टकं मिलित्वा विंशतिकलाः भवन्ति । ताः विंशतिकलाः शुद्धस्फटिकसङ्काशाः दशारयुग्मकोणेषु सञ्चिन्तनीयाः उक्तफलदाः । अयं च भूप्रस्तारभेदः । भूप्रस्तारः 'चतुष्षष्ट्या तन्त्रैः' (३१) इत्यादिश्लोकव्याख्यानावसरे निपुणतरं निरूप्यते । गन्धाकर्षिणी, रसाकर्षिणी,

रूपाकर्षिणी स्पर्शाकर्षिणी च चतुर्द्वारिषु योजिता:[1] उक्तफलदा: । तथा च श्रुति:—

गन्धद्वारां दुराधर्षां नित्यपुष्टां करीषिणीम् ।
ईश्वरीं सर्वभूतानां तामिहोपह्वये श्रियम्[2] ।। (श्री सूक्तम्)

**अस्या अर्थः**—गन्धद्वारां गन्धरसरूपस्पर्शा: गन्धशब्देन संगृहीता:, तेन गन्धाकर्षिण्यादय: अधिदेवता: संगृहीता भवन्ति—गन्धाकर्षिणी, रसाकर्षिणी, रूपाकर्षिणी, स्पर्शाकर्षिणी चेति । ताभिर्युक्तानि चतुर्द्वाराणि यस्यां सा गन्धद्वारा, तां गन्धद्वाराम् । दुराधर्षां दुष्प्रधर्षां, मन्दभाग्यानामिति शेष: । नित्यपुष्टां नित्यानन्दस्वरूपिणीम्, करीषिणीं गन्धाद्याकर्षिणीमित्यर्थ: । यद्वा—करिभि: गजै: ईषिणीं परिवृताम् । ईश्वरीं अधिदेवतां सर्वभूतानाम्, तां इह चक्रे उपह्वये श्रियं श्रीविद्याम् । गन्धद्वारामिति गन्धाकर्षिणीचतुष्कं वशिन्याद्यष्टकं योगिनीद्वादशकं संगृहीतम् । तथा च शम्भुवचनम्—

**मातृकां वशिनीयुक्तां योगिनीभि: समन्विताम् ।**
**गन्धाद्याकर्षिणीयुक्तां संस्मरेत् त्रिपुराम्बिकाम् ॥**

**अत्रेदमनुसन्धेयम्**—वशिन्यादय: शक्तय: पञ्चाशद्वर्णात्मिका इत्युक्तम् । तत्र वशिनीशक्ति: स्वरात्मिका । स्वरा: षोडश अकारादय: । तेषां स्वरूपं सनत्कुमारसंहितायां पञ्चशत्यामुक्तं संक्षेपेण कथ्यते—अकारात्मिका शक्ति: अष्टभुजा पाशाङ्कुशवराभयपुस्तकाक्षमालाकमण्डलुव्याख्यामुद्राकरा । एवं आकाराद्यात्मिका: शक्तय: शुभ्रवर्णा: । इयांस्तु विशेष: —अकारात्मिकाया: शक्ते: मण्डलं अशीतिलक्षयोजनायतम् । आकारस्य तद्द्विगुणम् । इकारस्य नवतिलक्षयोजनायतम् । ईकारस्य तद्द्विगुणम् । उकारस्य कोटियोजनपरिमितपरिणाहं मण्डलम् । ऊकारस्य तद्द्विगुणम् । ऋकारस्य पञ्चाशल्लक्षयोजनपरिमितं मण्डलम् । तद्द्विगुणम् ॠकारस्य । तद्द्विगुणं लृकारलॄकारयोरपि । एवं एकारस्य सार्धकोटिपरिणाहं मण्डलम् । ऐकार-ओकार-औकाराणां सममेव एकारेण । बिन्दुविसर्गयोस्तु अकारद्विगुणं मण्डलम् । व्यञ्जनशक्तीनां अकारमण्डलादर्धं मण्डलम् । ता: शक्तय: पाशाङ्कुशाक्षमालाकमण्डलुधरा: । अन्तस्थास्तु पाशाङ्कुशाभयवरकरा: । ऊष्माणेस्तु पाशाङ्कुशाक्षमालावरकरा: । ळकारक्षकारौ पाशाङ्कुशैक्षवशरासनपुष्पबाणयुक्तकरौ । एता: शक्तय: पञ्चाशद्वर्णात्मिका: ।

**केचित्तु**—स्वरात्मिका: शक्तय: स्फटिकाभा: । कादयो मावसाना: विद्रुमाभा:, यादयो नव पीतवर्णा:, क्षकार: अरुणवर्ण: इति ।

**अपरे तु**—अकारादयो धूम्रवर्णा:, ककारादय: ठान्ता: सिन्दूरवर्णा:, डादिफान्ता: गौरवर्णा:, बादिलान्ता: अरुणवर्णा:, वादिसान्ता: कनकवर्णा:[3], हक्षौ तटिदाभौ, ळकारस्तु लकार एवान्तर्भूत:, इति वदन्ति । इदमेवास्मन्मतं भगवत्पादाचार्याणामपि सम्मतम् । एतत्सर्वं सुभगोदयव्याख्यानावसरे चन्द्रकलायां सम्यङ्निरूपितमस्माभि: ॥ १७ ॥

*** सरला ***

**सवित्रीभिरिति । सवित्रीभि:** उत्पन्न करने वाली, **वाचां** वाणियों के, **शशिमणि-**

---

१. ध्यातास्तत्तदुक्तफलदा: ।
२. याज्ञिकी उ. १. ।
३. 'हक्षयोस्तु पादौ सादौ वा अन्तर्भाव:' इत्यधिक: पाठ: ।

**शिलाभङ्गरुचिभिः** चन्द्रकान्तमणि के टुकड़े की कान्ति के समान, चन्द्रकान्त मणि के खण्ड की धवलता लोक में प्रसिद्ध ही है, **वशिन्याद्याभिः** वशिनी प्रभृति, यहाँ तद्गुणसंविज्ञान बहुव्रीहि है। वशिनी आदि में है जिसके अर्थात् वशिन्यादि आठ शक्तियाँ, द्वादश योगिनियाँ और चार गन्धाकर्षिणी आदि इतनी देवियाँ वशिन्यादि शब्द से कही गई हैं। यहाँ वशिन्याद्याद्या कहना चाहिए था, किन्तु एक आदि शब्द का लोप कर केवल वशिन्यादि ही कहा गया है। आठ वशिनी शक्ति इस प्रकार हैं—वशिनी, कामेश्वरी, मोदिनी, विमला, अरुणा, जयिनी, सर्वेश्वरी एवं कौलिनी। इन शक्तियों के साथ **त्वां** आपका, **सह** साथ, **जननि** हे मात:!, **संचिन्तयति यः** जो ध्यान करता है, **सः** वह साधक, **कर्त्ता** रचने वाला, **काव्यानां** प्रबन्धों का, **भवति** समर्थ हो जाता है। **महतां** कालिदास जैसे बड़े-बड़े महाकविन्द्रों के, **भङ्गिरुचिभिः वचोभिः** व्यंग्यात्मक वचनों से सुस्वादु, **वाग्देवीवदन-कमलामोदमधुरैः**, भगवती के मुख कमल में रहने वाले परिमल (सुगन्ध) से मधुर, अव्यक्त, भारती ही पुंभावापन्न होकर वाग्विलास से परिपूर्ण इस प्रकार के भ्रमोत्पादक।

**पदयोजना का अर्थ**—हे मात:! समस्त मनोहर वाणी को उत्पन्न करने वाली, चन्द्र-कान्तमणि की शिला के खण्ड के समान परमोज्ज्वल वशिन्यादि (आठ) शक्तियों के साथ जो साधक आपका ध्यान करता है वह कालिदासादि महाकवियों के समान व्यञ्ग्यपूर्ण, वाग्देवता के मुखकमल के आमोद से मधुर वचनों से परिपूर्ण महाकाव्यों का कर्त्ता बन जाता है।

यहाँ यह समझ लेना चाहिए कि 'वाशिन्याद्याभि: त्वां' यहाँ पर 'त्वां' इस शब्द से भगवती का स्वरूप प्रतिपादन किया गया है। भगवती का स्वरूप तो पञ्चाशद् वर्णात्मिका मातृका ही है। यह बात आगे 'शिव: शक्ति: काम:' इत्यादि (द्र० श्लो० ३२) श्लोक के व्याख्यान के अवसर पर विस्तारपूर्वक आगे कहेंगे। यह ५० वर्णों वाली मातृका शक्ति अष्ट वर्गात्मिका है। वे आठ वर्ग अवर्ग, कवर्ग, चवर्ग, टवर्ग, तवर्ग, पवर्ग, यवर्ग और शवर्ग हैं। अकारादि १६ स्वर प्रथम वर्ग, ककारादि ५ द्वितीय वर्ग, चादि ५ तृतीय वर्ग, टकार आदि पाँच चतुर्थ वर्ग, तकारादि ५ पञ्चम वर्ग, पकारादि ५ षष्ठ वर्ग, यकारादि ४ सप्तम वर्ग, शकारादि ५ अष्टम वर्ग। इस प्रकार अष्टवर्गात्मिका भगवती मातृका त्रिपुरसुन्दरी इन्हीं अ क च ट त प य श वर्गों में क्रमानुसार वशिन्यादि आठ शक्तियों से युक्त किये जाने पर तथा बिन्दु-त्रिकोणात्मक, शिवचक्रचतुष्टयात्मक, अष्टकोण, दो दशारकोण १४ कोणात्मक, आठ चक्रों से युक्त कर ध्यान करने से काव्यकर्तृत्व की सम्पादिका हो जाती है। वशिन्यादि में आदि शब्द से कामेश्वरी प्रभृति ८ शक्तियों का ग्रहण है तथा विद्यादि द्वादश योगिनियों का ग्रहण है और ४ गन्धाकर्षिणी आदि का ग्रहण किया गया है। वशिन्यादि ८ शक्तियों के नाम पहले कह चुके हैं। योगिनी द्वादश का नाम कहते हैं—१. विद्यायोगिनी, २. रेचिकायोगिनी, ३. मोचिकायोगिनी, ४. अमृतायोगिनी, ५. दीपिकायोगिनी, ६. ज्ञानयोगिनी, ७. आप्या-यनीयोगिनी, ८. व्यापिनीयोगिनी, ९. मेधायोगिनी, १०. व्योमरूपायोगिनी, ११. सिद्धि-रूपायोगिनी, १२. लक्ष्मीरूपायोगिनी। इस प्रकार १२ योगिनियों के साथ ८ वशिन्यादि शक्तियों को मिलाने पर कुल २० कलाएँ बन जाती हैं। शुद्धस्फटिक के समान इन २० कलाओं का ध्यान दो दशार युग्म कोणों में करने पर वे साधक को उक्त फल देने वाली हो जाती हैं। यही 'भूप्रस्तार' का भेद है। इस भू प्रस्तार का निरूपण आगे चल कर 'चतु:षष्ट्या

तन्त्रैः' (द्र० श्लो० ३१) के व्याख्यान के अवसर पर अच्छी प्रकार से करेंगे। गन्धाकर्षिणी, रसाकर्षिणी, रूपाकर्षिणी एवं स्पर्शाकर्षिणी—इन चार आकर्षिणी शक्तियों को चारो द्वारों पर युक्त किये जाने पर उक्त फल देने वाली बन जाती हैं। श्रुति में भी कहा गया है—

**गन्धद्वारामिति**। इसका अर्थ इस प्रकार है—**गन्धद्वारां** गन्ध, रूप, रस, स्पर्श—इनका 'गन्ध' शब्द से ग्रहण किया गया है। इनसे गन्धाकर्षिणी आदि अधिदेवताओं का ग्रहण किया गया है। गन्धाकर्षिणी, रसाकर्षिणी, रूपाकर्षिणी एवं स्पर्शाकर्षिणी यही अधिदेवता हैं, उनसे युक्त जिनके ४ द्वार हैं—यही 'गन्धद्वारां' का अर्थ है। **दुराधर्षां** मन्दभाग्यों के लिये सर्वथा दुष्प्रधर्ष, **नित्यपुष्टां** नित्यानन्दकारिणी, **करीषणीम्** गन्धादि से पुण्य कर्मों का आकर्षण करने वाली अथवा हाथियों से परिवृत रहने वाली, **ईश्वरी** समस्त भूतों की अधिदेवता, **ताम्** उनको हम, **इह** इस चक्र में, **उपह्वये श्रियं** श्रीविद्या का आह्वान करते है। यहाँ गन्धद्वारां शब्द से उपर्युक्त गन्धाकर्षिणी आदि चारों का, ८ वशिन्यादि शक्तियों का तथा १२ विद्यादि योगिनियों का संग्रह है। जैसा कि शम्भु ने कहा है—

'वशिन्यादि आठ शक्तियों से, विद्यादि १२ योगिनियों से और ४ गन्धादि आकर्षिणियों से युक्त मातृका स्वरूपा त्रिपुराम्बिका का स्मरण करना चाहिए।'

यहाँ यह समझ लेना चाहिए कि—वशिन्यादि शक्तियाँ ५० वर्णों वाली हैं—यह हम कह चुके हैं। उसमें आठ वशिनी शक्ति स्वरात्मिका हैं। अकारादि १६ स्वर हैं। उन अकारात्मिका स्वरों का स्वरूप **सनत्कुमारसंहिता के पञ्चशती** में जिस रूप में कहा गया है, उन्हें संक्षेप में कहता हूँ। अकारात्मिका शक्ति आठ भुजाओं वाली पाश, अङ्कुश, वर, अभय, पुस्तक, अक्षमाला, कमण्डलु एवं व्याख्यान मुद्रा से युक्त करों वाली हैं, और यही आकारात्मिका शक्तियाँ शुभ्रवर्ण वाली हैं। यहाँ पर विशेष यह है कि अकारादिशक्ति का मण्डल अस्सी लाख योजन है। आकारात्मिका शक्ति का उससे भी दूना मण्डल है। इकार का ९० लाख योजन मण्डल है और दीर्घ ईकार का उससे भी दूना मण्डल है। उकार का १ करोड़ योजन मण्डल है तो ऊकार का उससे भी दूना। ऋकार का ५० लाख योजन मण्डल है तो दीर्घ ॠकार का उससे भी दूना। लृकार तथा ॡकार का उससे भी दूना। इसी प्रकार एकार का डेढ़ करोड़ योजन परिणाह है और ऐकार, ओकार तथा औकार का भी उतना ही है। बिन्दु और विसर्ग का अकार से दूना परिणाह मण्डल है। सभी व्यञ्जन शक्तियों का परिमाण अकार मण्डल का आधा है। वे शक्तियाँ पाश, अंङ्कुश, अक्षमाला और कमण्डलु धारण की हुई हैं, अन्त:स्थ (य र ल व) व्यञ्जन, पाश, अङ्कुश, अभय और वर हाथ में धारण किये हुये हैं। ऊष्मा व्यञ्जन (श ष स ह), पाश एवं अङ्कुश और अक्षमाला तथा वर लिये हुये हैं। ळकार क्षकार पाश, अङ्कुश तथा इक्षु निर्मित शरासन धनुष और पुष्प बाण लिये हुये हैं। इस प्रकार के स्वरूप वाली ५० वर्णात्मक मातृकाएँ हैं। कुछ लोग स्वरात्मिका शक्तियों को स्फटिक वर्णों के समान, कादि से लेकर म पर्यन्त वर्णात्मक शक्तियों को विद्रुम के समान, यकारादि नव पीत वर्ण तथा क्षकार लाल वर्ण का है, ऐसा कहते हैं। अन्य लोग अकारादि षोडश स्वर धूम्र वर्ण के, ककारादि ठान्त सिन्दूर वर्ण के, डादि फान्त गौर वर्ण के, बकारादि लान्त अरुण वर्ण के, वादि सान्त कनक वर्ण के और हक्ष विद्युद्वर्ण के मानते हैं। दूसरा लकार प्रथम ल में अन्तर्भूत है ऐसा कहते हैं। यही हमारा भी मत है जिसे भगवत्पाद ने भी स्वीकार किया है। यह सब सुभगोदय स्तुति

की टीका के व्याख्यान के समय चन्द्रकला में हम (= लक्ष्मीधर) ने अच्छी तरह निरूपण किया है ॥ १७ ॥

**भावार्थ**—हे भगवति ! वशिनी, कामेश्वरी, मोदिनी, विमला, अरुणा, जयिनी, सर्वेश्वरी और कौलिनी—इन आठ सावित्रियों सहित, वाक्शक्ति की सञ्चालिका मणि को तोड़ने से प्राप्त हुई कान्ति वाले आपके दिव्य स्वरूप का चिन्तन जो मनुष्य करते हैं वे महान् महाकाव्यों के समान प्रकाशवान्, उच्चकोटि के काव्यों की रचना करने की क्षमता रखते हैं। वह सुन्दर कविताएँ सरस्वती देवी के मुख-कमल की सुगन्धित मधुरता से परिपूर्ण होती हैं ॥ १७ ॥

**सकलकलाकोविदत्वप्राप्ति यन्त्र**

**ध्यान**—'स' । **श्लोकस्थ वर्णबीज 'स' का ध्यान**—

**स**— करीषभूषिताङ्गीं च साट्टहासां दिगम्बराम् ।
अस्थिमाल्यामष्टभुजां वरदामम्बुजेक्षणाम् ॥
नागेन्द्रहारभूषाढ्यां जटामुकुटमण्डिताम् ।
सर्वसिद्धिप्रदां नित्यां धर्मकामार्थमोक्षदाम् ॥
एवं ध्यात्वा सकारं तु तन्मन्त्रं दशधा जपेत् ।
सकारं शृणु चार्वङ्गि शक्तिबीजं परात्परम् ।
कोटिविद्युल्लताकारं कुण्डलीमयसंयुतम् ॥
पञ्चदेवमयं देवि पञ्चप्राणात्मकं सदा ।
रजस्सत्वतमोयुक्तं त्रिबिन्दुसहितं सदा ॥

**तनुच्छायाभिस्ते तरुणतरणिश्रीसरणिभि-**
**र्दिवं सर्वामुर्वीमरुणिमनिमग्नां स्मरति यः ।**
**भवन्त्यस्य त्रस्यद्वनहरिणशालीननयनाः**
**सहोर्वश्या वश्याः कतिकति न गीर्वाणगणिकाः ॥ १८ ॥**

**लक्ष्मीधरा—तनुच्छायाभिः** तनोः देहस्य छायाभिः कान्तिभिः, **ते** भवत्याः, **तरुणतरणिश्रीसरणिभिः** तरुणतरणिः बालसूर्यः, तस्य श्रीः शोभा, तस्या इव सरणिः मार्गः—सौभाग्यमिति यावत्—यासां ताभिः, **दिवं** आकाशं, **सर्वाम् उर्वीम्** कृत्स्नां भूमिं, रोदः प्रदेशमित्यर्थः । **अरुणिमनि** आरुण्ये, **मग्नां** अत्यरुणामिति यावत् । यद्वा—अरुणिमनिमग्नां नितरां मग्नाम् । यथोक्तं शम्भुना—

यावकाब्धौ निमग्नां यो दिवं भूमिं विचिन्तयेत् ।
तस्य सर्वा वशं याताः त्रैलोक्यवनिता द्रुतम् ॥ इति ॥

अतश्च अरुणिमशब्देन यावकाब्धिर्लक्ष्यते, यावकाब्धिमध्यस्थितामित्यर्थः । **स्मरति** चिन्तयति, **यः** साधकः, **भवन्ति, अस्य** साधकस्य, **त्रस्यद्वनहरिणशालीननयनाः** त्रस्यन्तो वनहरिणाः—वन (हरिण) शब्दः स्वच्छन्दचारित्वलक्षणया अतित्रासं लक्षयति—तेषामिव

शालीने ह्रीणे, अतिसुन्दरे इति यावत् नयने यासां ता: तथोक्ता: **सह** साकम्, **ऊर्वशी** नाम देवगणिका तया, **वश्या:** वशङ्गता: **कतिकति** आभीक्ष्ण्ये द्विरुक्ति: । **न:** निषेधे । **गीर्वाणगणिका:** देववाराङ्गना: ।

**अत्रेत्थं पदयोजना**—हे भगवति ! तरुणतरणिश्रीसरणिभि: ते तनुच्छायाभि: सर्वां दिवं उर्वी च अरुणिमनि मग्नां य: स्मरति अस्य त्रस्यद्वनहरिणशालीननयना: गीर्वाणगणिका: ऊर्वश्या सह कति कति न वश्या भवन्ति ? सर्वा अप्सरसो वश्या भवन्तीत्यर्थ: ॥ १८ ॥

*** सरला ***

**तनुच्छायाभिस्ते । तनुच्छायाभि:** शरीर की कान्ति से, **ते** आपके, **तरुणतरणिश्रीसरणिभि:** बालसूर्य की शोभा के समान सौभाग्यशील, **दिवं** आकाश को, **सर्वामुर्वीं** सारी पृथ्वी को, अर्थात् रोद: प्रदेश को, अर्थात् पृथ्वी और आकाश के मध्य भाग को, **अरुणिमनि** अरुणिमा में, **मग्नां** अत्यन्त अरुणिमा से युक्त अरुण, अथवा **अरुणिमनिमग्नां** अरुणिमा में अत्यन्त निमग्न । जैसा कि शम्भु ने कहा है—

भगवती के लाक्षात्मक समुद्र में डूबे हुये द्युलोक तथा भूलोक का और उसके अन्तराल अन्तरिक्ष का जो साधक ध्यान करता है उसके वश में त्रैलोक्य की सारी स्त्रियाँ शीघ्रता से अथवा घबड़ा कर ही वश में हो जाती हैं ।

इसलिये अरुणिम शब्द से यहाँ यावकाब्धि अर्थात् लाक्षात्मक समुद्र विवक्षित है । अर्थात् के मध्य में स्थित रहने वाली देवी का जो । **स्मरति** चिन्तन करता है, **य:** जो साधक, **भवन्ति अस्य** उस साधक के, **त्रस्यद्वनहरिणशालीननयना:** यहाँ 'वनहरिण'शब्द स्वच्छन्द विचरण करने वाले 'अत्यन्त संत्रस्त' अर्थ का बोध कराता है । उन संत्रस्त वन मृगों के समान लज्जित अत्यन्त सुन्दर नेत्रों वाली । **सह** साथ में, **ऊर्वशी** ऊर्वशी नामक देवाङ्गना उसके, **वश्या:** वश में हो जाने वाले, **कति कति** पुनरुक्त अर्थ में द्विवचन है । **न** निषेधार्थक है । **गीर्वाणगणिका** देवाङ्गनाएँ ।

**पदयोजना का अर्थ**—हे भगवति ! बाल सूर्य के समान शोभा के सौभाग्यों से आपकी शरीर की कान्ति से उत्पन्न अरुणिमा में निंमग्न हुये स्वर्ग लोक तथा भूलोक का जो साधक स्मरण करता है उस साधक के मन में स्वच्छन्दचारी हरिणो के भयभीत नेत्रों के समान चञ्चल नेत्रों वाली उर्वशी के साथ समस्त देवाङ्गनाएँ वश में ह्रो जाती हैं ॥ १८ ॥

**ध्यान**—'त' । **श्लोकस्थ वर्ण बीज 'त' का ध्यान**—

चतुर्भुजां महाशान्तां महामोक्षप्रदायिनीम् ।
सदा षोडशवर्षीयां रक्ताम्बरधरां पराम् ॥
नानाऽलङ्कारभूषां तां सर्वसिद्धिप्रदायिनीम् ।
एवं ध्यात्वा तकारं तु मन्त्ररूपं सदायजेत् ॥
तकारं चञ्चलापाङ्गि स्वयं परमकुण्डली ।
पञ्चदेवात्मकं वर्णं पञ्चप्राणात्मकं तथा ॥
त्रिशक्तिसहितं वर्णं आत्मादितत्त्वसंयुतम् ।
त्रिबिन्दुसहितं वर्णं पीतविद्युत्समप्रभम् ॥

**बीजाक्षर**—त । जपादि उक्त क विधानवत् ।

**पूजन-यन्त्र**—षट्कोण उसके मध्य में 'क्लीं क्लीं क्लीं कामदेवाय नमः' ।

**सर्वजनवशीकरण यन्त्र**

**भावार्थ**—हे विश्वम्भरा माँ ! जो व्यक्ति आपकी दिव्य उद्यद्भास्करवत् लावण्यमयी प्रभा की दिव्य अरुणिमा में भू एवं स्वर्गादि निमग्न हुए देखता हुआ तद्रूप में आपकी आराधना करता है, उसके वश में हरिण के समान चञ्चल नेत्रों वाली ऊर्वश्यादि सम्पूर्ण अप्सरायें हो जाती हैं ।

इस श्लोक में कामराजकूट का इच्छाशक्ति के रूप में वर्णन है ॥ १८ ॥

**मुखं बिन्दुं कृत्वा कुचयुगमधस्तस्य तदधो**
**हरार्धं ध्यायेद्यो हरमहिषि ते मन्मथकलाम् ।**
**स सद्यः संक्षोभं नयति वनिता इत्यतिलघु**
**त्रिलोकीमप्याशु भ्रमयति रवीन्दुस्तनयुगाम् ॥ १९ ॥**

**लक्ष्मीधरा**—**मुखं** वक्त्रं, **बिन्दुं** बिन्दुरूपं, **कृत्वा**, बिन्दुस्थाने मुखं ध्यात्वेत्यर्थः । **कुचयुगं** स्तनद्वयं, **अधः** अधस्तात्, **तस्य** मुखस्य । **तदधः** तस्य कुचयुगस्य अधः प्रदेशे, **हरार्धं** हरस्य अर्धं शक्तिः त्रिकोणं योनिरिति यावत् । **ध्यायेत्** चिन्तयेत्, **यः** साधकः । 'तत्र' इत्यध्याहार्यम् । **हरमहिषि !** हरस्य सदाशिवस्य महिषि जाये, **ते** भवत्याः, **मन्मथकलां** कामराजबीजम्, **सः** साधकः, **सद्यः** तदानीमेव, **संक्षोभं** सर्वजगत्संक्षोभं चित्तविकारं, **नयति** प्रापयति, **वनिताः** स्त्रियः । **इतिशब्दः** क्रियाविशेषणद्योतकः । **अतिलघु** अतितुच्छम्, **त्रिलोकीमपि** त्रिभुवनमपि, **आशु** शीघ्रं, **भ्रमयति रवीन्दुस्तनयुगां**—रवीन्दू सूर्यचन्द्रौ, तावेव स्तनौ, तयोः युगं यस्याः सा ताम् ।

**अत्रेत्थं पदयोजना**—हे हरमहिषि ! मुखं बिन्दुं कृत्वा, तस्याधः कुचयुगं कृत्वा, तदधः हरार्धं कृत्वा, तत्र ते मन्मथकलां यः ध्यायेत् सः सद्यः वनिताः संक्षोभं नयतीति यत् तत् अतिलघु, किन्तु रवीन्दुस्तनयुगां त्रिलोकीमपि आशु भ्रमयति ।

अत्र त्रिलोक्याः रवीन्दुस्तनयुगवत्त्वविशेषणेन स्त्रीत्वारोपणम् । अयं मादनप्रयोगो वनितास्वेव प्रयोक्तव्य इति ज्ञापयितुम् ।

**अत्रेदमनुसन्धेयम्**—साधकः त्रिकोणे बिन्दुस्थाने साध्यायाः कान्तायाः वक्त्रं ध्यात्वा, तदधस्तात् तस्याः कुचयुगं ध्यात्वा, तत्कुचद्वयस्याधस्तात् तस्याः योनिं विचिन्त्य तत्र वक्त्रकुचद्वययोनिषु प्रधानाङ्गेषु मारबीजं सञ्चिन्त्य तया कान्तया आत्मनस्तादात्म्यं सम्पादयेत् । यथोक्तं **चतुश्शत्याम्**—

**बिन्दुं सङ्कल्प्य वक्त्रं तु तदधस्तात्कुचद्वयम् ।**
**तदधश्च हरार्धं तु चिन्तयेत्तदधोमुखम् ॥**
**तत्र कामकलारूपामरुणां चिन्तयेदिह ।**
**ततस्तेनैव रूपेण निजरूपं विचिन्तयेत् ॥** इति ॥

एवं मादनप्रयोगाः अनेके **सनत्कुमारसंहितायां सप्तशत्यामुक्ताः** । अत्र कतिचन निरूप्यन्ते—

**बिन्दौ तद्वक्त्रमारोप्य तदधो बाहुयुग्मकम् ।**
**तदधः कुचयुग्मं तु तदधो योनिमेव च ।**
**एतेषु पञ्चस्थानेषु पञ्चबाणान्विचिन्तयेत् ॥**

पञ्चबाणबीजानि मुखे बाहुयुग्मे कुचमध्ये योनिमध्ये यथाक्रमं द्रां द्रीं क्लीं ब्लूं स इति चिन्तयेत् इत्यर्थः । अयं प्रयोगः कामराजप्रयोगसमय एव ॥

**त्रिकोणे बैन्दवस्थाने अधोवक्त्रं विचिन्तयेत् ।**
**बिन्दोरुपरिभागे तु वक्त्रं सञ्चिन्त्यसाधकः ॥**
**तदुपर्येव वक्षोजद्वितयं संस्मरेद्बुधः ।**
**तदुपर्येव योनिं च क्रमशो भुवनेश्वरीम् ॥**
**श्रीविद्यां कामराजं च विन्यस्याशु विमोहयेत् ॥**

अयं प्रयोगः 'मुखं बिन्दुं कृत्वा' इति प्रयोगात् अतिशीघ्रकरः । अत्रापि पञ्चबाण-प्रयोगः पूर्ववत् । एवमेतादृशमादनप्रयोगाः **सनत्कुमारसंहितायां** अवगन्तव्याः ग्रन्थविस्तर-भयान्नोक्ताः ॥ १९ ॥

## * सरला *

**मुखमिति । मुखं** मुख को, **बिन्दुं कृत्वा** बिन्दुस्थान में अर्थात् आपके मुख का ध्यान कर, **अधः** उसके नीचे, **कुचयुगं** दोनों स्तन को स्थित कर, **तदधः** दोनों कुच के अध प्रदेश में, **हरार्धं** हर की अर्धशक्ति, **त्रिकोण** अर्थात् योनि का, **ध्यायेत्** चिन्तन करता है, इसके बाद **तत्र** का अध्याहार । **हरमहिषि** सदाशिव की पत्नि, वे आप की, **मन्मथकलां** कामराजबीज, **सः** वह साधक, **सद्यः** तत्क्षण, उसी समय, **संक्षोभं** सारे जगत् के चित्त में विकार, **नयति** प्राप्त करा देता है, **वनिताः** स्त्रियों के, **इति** शब्द क्रियाविशेषण का द्योतक है, **अतिलघु** अत्यन्त-तुच्छ है, **त्रिलोकीमपि** त्रिभुवनमात्र को, **आशु** बहुत शीघ्र, **भ्रमयति** संक्षुब्ध कर देता है । **रवीन्दुस्तनयुगां** सूर्य और चन्द्रमा ही जिसके दो स्तन हैं उन समस्त स्त्रियों को संक्षुब्ध कर देता है ।

**पद योजना का अर्थ**—हे भगवान् शंकर की पट्टमहिषि! बिन्दु स्थान में मुख का ध्यान कर उस मुख के नीचे आपके दोनों स्तनों को स्थित कर, पुनः उस कुच युग्म के नीचे सदाशिव की शक्तिभूत त्रिकोण (अर्थात् योनि) का, इस प्रकार आपकी मन्मथ कला (= कामकला ईं) का जो साधक चिन्तन करता है, वह उसी क्षण स्त्रियों में क्षोभ पैदा करता है । यह तो बहुत तुच्छ बात है, किन्तु वह सूर्य एवं चन्द्रमा तथा समस्त स्तन वाली त्रिलोकी को भी शीघ्र ही संक्षुब्ध कर देता है ।

यहाँ त्रिलोकी में सूर्य-चन्द्र रूप स्तन युग्म के विशेषण से उनमें स्त्रीत्व का आरोप किया गया है । इससे सिद्ध होता है कि यह 'मादन प्रयोग' केवल स्त्रियों में ही करना चाहिए इस बात को बताने के लिये (= सूर्य-चन्द्र) कहा है ।

यहाँ यह समझ लेना उचित है कि साधक त्रिकोण में स्थित बिन्दुस्थान में साध्य

(अभिलषित) स्त्री के मुख का ध्यान और उसके नीचे उसके स्तनयुग्म का ध्यान तथा उसके भी नीचे योनि का ध्यान कर उसके मुख, कुचद्वय एवं योनि रूप प्रधान अङ्गों में मार बीज (द्रां द्री क्लीं ब्लूं सः) का चिन्तन कर उस कान्ता के साथ अपना तादात्म्य (अभेद) सम्बन्ध स्थापित करे। जैसा कि **चतुःशती** में कहा है—

साधक बिन्दुस्थान में साध्या स्त्री के मुख का, उसके नीचे उसके कुचद्वय का, उसके नीचे अधोमुख हरार्ध (अर्थात् योनि) का—इस प्रकार कामकला (ई) रूपा अरुणा भगवती पार्वती का ध्यान कर उससे अभिन्न अपने निज रूप का चिन्तन करें।

इस प्रकार का मादन प्रयोग सनत्कुमार संहिता के सप्तशती में भी कहा गया है। उसमें कुछ मादन प्रयोग का निरूपण करता हूँ—

बिन्दु में साध्या के मुख को आरोपित कर, उसके नीचे उसके दोनों बाहुओं का, उसके नीचे कुचयुग्म का, उसके नीचे योनि का चिन्तन कर पुनः इन पाँच स्थानों में पञ्च बाणों का चिन्तन करना चाहिए।

अर्थात् पाँच बाणबीजों का मुख, बाहुयुग्म, कुचमध्य और योनि मध्य में यथाक्रम द्रां द्रीं क्लीं ब्लू सः इन कामराज बीजों का भी चिन्तन करे। यह प्रयोग कामराज के प्रयोग के समय में ही करना चाहिए।

**अन्य प्रयोग**—साधक त्रिकोण के बिन्दुस्थान के नीचे साध्या के मुख का अथवा बिन्दु के ऊपर साध्या स्त्री के मुख का ध्यान कर, उसके भी ऊपर उसके दोनों स्तनों का, उसके भी ऊपर योनि का स्मरण करते हुये उसमें क्रमशः भुवनेश्वरी (ह्रीं), श्रीविद्या (श्रीं) तथा कामराज (द्रां द्रीं क्लीं ब्लूँ सः) इस मन्त्र का चिन्तन कर स्त्री को सद्यः मोहित कर लेता है।

यह प्रयोग 'मुखं बिन्दुं कृत्वा' (द्र १९) के प्रयोग की अपेक्षा अत्यन्त शीघ्र फलदायी है। यहाँ भी पञ्चबाण का प्रयोग पूर्वोक्त रीति से करना चाहिए। इस प्रकार के प्रयोगों को **सनत्कुमार संहिता** से जानना चाहिए। ग्रन्थ के विस्तार के भय से हमने यहाँ नहीं कहा है ॥ १९ ॥

**ध्यान**—'मु' = म् + उ। **श्लोकस्थ वर्णबीज 'मु' का ध्यान**—

उ— पीतवर्णां त्रिनयनां पीताम्बरधरां पराम् ॥
द्विभुजां जटिलां भीमां सर्वसिद्धिप्रदायिनीम्।
एवं ध्यात्वा सुरश्रेष्ठां तन्मन्त्रं दशधा जपेत् ॥
उकारं परमेशानि अधःकुण्डलिनी स्वयम्।
पीतचम्पकसङ्काशं पञ्चदेवमयं सदा।
पञ्चप्राणमयं देवि चतुर्वर्गप्रदायकम् ॥

म— कृष्णां दशभुजां भीमां पीतलोहितलोचनाम्।
कृष्णाम्बरधरां नित्यां धर्मकामार्थमोक्षदाम् ॥
एवं ध्यात्वा मकारं तु तन्मन्त्रं दशधा जपेत्।
मकारं शृणु चार्वङ्गि स्वयं परमकुण्डली ॥
तरुणादित्यसङ्काशं चतुर्वर्गप्रदायकम्।
पञ्चदेवमयं वर्णं पञ्चप्राणमयं तथा ॥

**सकलराजराक्षसमृग-स्त्रीवश्यता यन्त्र**

**बीजाक्षर**—'मु'; जप—१०००; जपस्थान—स्वाधिष्ठान; होम—करवीर पुष्प, बिल्व, और पायस १०० अथवा १०; मार्जन—१०; तर्पण—१०, श्लोकपाठसंख्या—१०; श्लोकपाठ आहुति—१।

**श्रीविद्यारहस्यार्थ**—हे हरमहिषि ! जो व्यक्ति आपके अति दिव्य श्री मुख का ध्यान बिन्दु में, उसके नीचे कुचयुग्म का ध्यान और उसके भी नीचे त्रिकोणाकारभाव में शिवार्द्धरूप मानकर आपकी मन्मथ कला का ध्यान करता है, उसके लिये किसी भी स्त्री को वश में कर लेना साधारण बात है। वह तीनों लोकों को, जिनके स्तन सूर्य तथा चन्द्रमा हैं, वश में कर सकता है।

इस श्लोक में मादन प्रयोग-सिद्धि वर्णित है। इसमें कामराजकूट (द्रां द्रीं क्लीं ब्लूं सः) के साथ इच्छाशक्ति का प्राधान्य है। श्री महामाया की मन्मथ कला का बीज 'क्लीं' (कामबीज) है। ऊपर मुख पर बिन्दु है। नीचे बिन्दु-प्रकार की दो घुण्डियाँ। उसके नीचे लकार का योग है। इस महाकामबीज को गुप्त महासरस्वती बीज भी कहते हैं।

श्री क्रम के अनुसार त्रिबिन्दु का अर्थ इस प्रकार है—

१. अग्नि रजस् ब्रह्मा।
२. सूर्य, सत्व एवं हरि ये दो कुच-बिन्दु हैं।
३. चन्द्र, तम एवं हर है।

उसके नीचे चित्कला गुणत्रय भाव है। उसके नीचे बिन्दुत्रय भाव में अर्द्धशिव रूप 'हंस' का भाव है। इसमें भी तीन बिन्दु हैं॥ १९॥

**किरन्तीमङ्गेभ्यः किरणनिकुरुम्बामृतरसं**
**हृदि त्वामाधत्ते हिमकरशिलामूर्तिमिव यः।**
**स सर्पाणां दर्पं शमयति शकुन्ताधिप इव**
**ज्वरप्लुष्टान् दृष्ट्या सुखयति सुधाधारसिरया॥ २०॥**

**लक्ष्मीधरा—किरन्तीं** वर्षन्तीं, **अङ्गेभ्यः** अवयवेभ्यः, **किरणनिकुरुम्बामृतरसं** किरणानां मरीचीनां निकुरुम्बः समूहः, तस्मादुत्पन्नः अमृतरसः तम्। **हृदि** हृदये **त्वां** भवतीं, **आधत्ते** स्मरतीति यावत्। **हिमकरशिलामूर्तिं** हिमकरशिलायाः चन्द्रकान्तमणेः मूर्तिं पुत्तलिकां सालभञ्जिकां चन्द्रकान्तमणिनिर्मितदेहां, **इव यः** साधकः, **सः** साधकः, **सर्पाणां दर्पं शमयति शकुन्ताधिपः** शकुन्तानां पक्षिणां अधिपो गरुत्मान् **इव**। इवेति सम्भावनायाम् गरुत्मदाकाराकारित्वमात्रं न भवति, अपि तु तत्कार्यकारित्वं सम्भावितमिति, गुरुत्मान् भूत्वा, प्रत्यक्षो गरुत्मानिवेत्यर्थः। **ज्वरप्लुष्टान्** ज्वरेण प्लुष्टान् सन्तप्तान्, **दृष्ट्या** वीक्षणेन। अत्र दृष्टिप्रयोगः कथितः। **सुखयति** सुखिनः करोति। 'तत्करोति' इति णिचि 'णाविष्ठवत्प्रातिपदिकस्य' इति टिलोपः। एवं सुखयतीति रूपं सिद्धम्। **सुधाधारसिरया** सुधायाः आधारभूता सिरा अमृतस्यन्दिनी नाडी। यद्वा—सुधा धारात्मिका यस्यां सिरायामिति बहुव्रीहिः। 'स्त्रियाः पुंवत् भाषितपुंस्कात्' इत्यादिना पुंवद्भावः (?)। सुधाधारा चासौ सिरा च तया, सुधासारसिरयेति वा पाठः—सुधासारात्मिका सिरा॥

**अत्रेत्थं पदयोजना**—हे देवि! यः साधकः अङ्गेभ्यः किरणनिकुरुम्बामृतरसं किरन्तीं हिमकरशिलामूर्तिमिव हृदि त्वां आधत्ते, सः शकुन्ताधिप इव दृष्ट्या सर्पाणां दर्पं शमयति। सुधाधारसिरया दृष्ट्या ज्वरप्लुष्टान् सुखयति ॥

अनेन श्लोकेन गारुडप्रयोग उक्तः। तदुक्तं **चतुश्शत्याम्**—

षण्मासध्यानयोगेन जायते गरुडोपमः।
दृष्ट्या कर्षयते लोकं दृष्ट्यैव कुरुते वशम् ॥ १ ॥
दृष्ट्या संक्षोभयेन्नारीं दृष्ट्यैव हरते विषम्।
दृष्ट्या चातुर्थिकादींश्च ज्वरान् नाशयते क्षणात् ॥ २ ॥
चन्द्रकान्तशिलामूर्तिं चिन्तयित्वा विनाशयेत्।
तापज्वरानशेषांश्च शीघ्रं तार्क्ष्य इवापरः ॥ ३ ॥
गरुडध्यानयोगेन स्मरणान्नाशयेद्विषम् ॥ ४ ॥ इति।

अतश्च प्रातीतिकमन्वयं यथा शकुन्ताधिपः सर्पाणां दर्पं शमयति एवं साधकेन्द्रः ज्वरप्लुष्टान् सुखयतीति तिरस्कृत्य, साधकेन्द्रो ज्वरप्लुष्टान् सर्पाणां दर्पमपि शकुन्ताधिप इवेति आश्रित इति अनुसन्धेयम् ॥ २० ॥

## * सरला *

**किरन्तीमिति। किरन्तीम्** वर्षा करती हुई **अङ्गेभ्यः** शरीरावयवों से **किरण-निकुरुम्बामृतरसं** किरणों के समूह से उत्पन्न हुये अमृत रस को **हृदि** हृदय में **त्वां** आप भगवती को **आधत्ते** स्मरण करता है। **हिमकरशिलामूर्त्तिम् इव** चन्द्रकान्तमणि से निर्मित मूर्त्ति के समान आपके शीतल देह का, **यः** जो साधक (ध्यान करता है), **सः** वह साधक, **सर्पाणां दर्पं** सर्पों के दर्प का, **शमयति शकुन्ताधिपः** पक्षियों के पति गरुड़ के समान शमन करता है। यहाँ इव शब्द का प्रयोग सम्भावना अर्थ में है। वह केवल आकार से ही गरुड़ नहीं अपितु गरुड़ के समान कार्य भी करने वाला हो जाता है, ऐसा अर्थ सम्भावित है।

गरुड़ बन कर अर्थात् प्रत्यक्ष गरुड़ के समान बन कर **ज्वरप्लुष्टान्** ज्वर से संतप्त रहने वाले को **दृष्ट्या** अपने अवलोकन मात्र से। यहाँ दृष्टि के द्वारा भी एक प्रयोग बताया गया है। **सुखयति** सुखी बना देता है। वहाँ 'तत्करोति तदाचष्टे' से णिच् प्रत्यय करने पर 'णाविष्ठवत्प्रतिपादिकस्य' इससे टि का लोप हो कर 'सुखयति' प्रयोग निष्पन्न हुआ है। **सुधाधारसिरया** सुधा की आधारभूता अमृतस्यन्दिनीनाड़ी से, अथवा सुधाधारात्मिका है जिस नाड़ी में—इस प्रकार बहुव्रीहि समास करना चाहिए। 'स्त्रियाः पुंवत्' इस सूत्र से धारा को पुंवद्भाव हो गया है। अथवा 'सुधासार-सिरया' पाठ यदि लें तो कर्मधारय समास करके अर्थ होगा—सुधा सारात्मिका है जो नाडी उससे सुखी करता है।

**पदयोजना का अर्थ**—हे देवि! जो साधक अपने शरीर के अङ्गावयवों से किरण समूहों के द्वारा अमृतरस की वर्षा करने वाली, चन्द्रकान्त मणियों से निर्मित मूर्ति के समान शरीर वाले आपके विग्रह का ध्यान अपने हृदय में करता है, वह साक्षात् गरुड़ के समान अपनी दृष्टि मात्र से सर्पों के घमण्ड को चूर-चूर कर देता है। बहुत क्या कहें? अपनी सुधा की धारा की वर्षा करने वाली दृष्टि से ज्वर से संतप्त रोगी को सुखी भी बना देता है। इन श्लोकों से चतुःशती में 'गारुड़ प्रयोग' कहा गया है—

साधक मात्र छः मास में उक्त आकार वाली भगवती का ध्यान कर गरुड़ के समान हो जाता है। वह अपनी दृष्टि से समस्त लोक को आकर्षित करता है, वश में कर लेता है और दृष्टि से ही स्त्रियों को संक्षुब्ध कर देता है, विष का हरण कर लेता है, किं बहुना, दृष्टि से चौथिया ज्वर का भी नाश कर देता है। साधक चन्द्रकान्तमणि से निर्मित अत्यन्त शीतल मूर्ति के समान शरीर वाली भगवती का ध्यान कर सभी प्रकार के ज्वरों का नाश कर देता है जिस प्रकार कोई 'गरुड़ के ध्यान योग' से उसके विष का नाश कर देता है।

इस श्लोक से इस प्रकार का अन्वय प्रतीत होता है कि जिस प्रकार पक्षियों का अधिपति गरुड़ सर्पों के विष को विनष्ट कर देता है उसी प्रकार साधकेन्द्र ज्वरग्रस्त रोगियों के ज्वर को अपनी दृष्टिमात्र से शान्त कर देता है। किन्तु प्रकृत श्लोक में इस अर्थ को न लेकर साधकेन्द्र ज्वरग्रस्तों का तथा सर्पों के दर्प का भी नाश गरुड़ के समान कर देता है— यह अर्थ अनुसन्धेय है ॥ २० ॥

**ध्यान—'कि' = क् + इ। श्लोकस्थ वर्णबीज 'कि' का ध्यान—**

**क्—** जपापावकसिन्दूरसदृशीं कामिनीं पराम्।
चतुर्भुजां त्रिनेत्रां च बाहुवल्लीविराजिताम्॥
कदम्बकोरकाकारः स्तनयुग्मविराजिताम्।
रत्नकङ्कणकेयूरहारनूपुरभूषिताम् ॥
एवं ककारं ध्यात्वा तु तन्मन्त्रं दशधा जपेत्।
शङ्खकुन्दसमा कीर्तिर्मात्रा साक्षात्सरस्वती॥
कुण्डली चांकुशाकारा कोटिविद्युल्लताऽऽकृतिः।
कोटिचन्द्रप्रतीकाशो मध्ये शून्यः सदाशिवः॥
शून्यगर्भस्थिता काली कैवल्यपददायिनी।
अर्थश्च जायते देवि तथा धर्मश्च नान्यथा॥
आसनं त्रिपुरा देव्याः ककारः पञ्चदैवतः।
ईश्वरो यस्तु देवेशि त्रिकोणे तत्त्वसंस्थितः॥
त्रिकोणमेतत्कथितं योनिमण्डलमुत्तमम्॥
कैवल्यं प्रपदे यस्याः कामिनी सा प्रकीर्तिता।
एषा सा कादिविद्या चतुर्वर्गफलप्रदा।

**इ—** इकारं परमानन्दं सुगन्धं कुंकुमच्छविः।
हरिब्रह्ममयं वर्णं सदाशिवमयं प्रिये॥
महाशक्तिमयं देवि गुरुब्रह्ममयं तथा।
विश्वत्रयमयं वर्णं परब्रह्मसमन्वितम्॥
ऊर्ध्वाधः कुब्जितामध्ये रेखा तत्सङ्गता भवेत्।
लक्ष्मीर्वाणी तथेन्द्राणी क्रमात्तास्वेव संवसेत्॥
धूम्रवर्णां महारौद्रीं पीताम्बरयुतां पराम्।
कामदां सिद्धिदां सौम्यां नित्योत्साहविवर्द्धिनीम्॥
चतुर्भुजां च वरदां हरिचन्दनभूषिताम्।
एवं ध्यात्वा ब्रह्मरूपां मन्त्रं तु दशधा जपेत्॥

**विष/ज्वरनिवृत्यर्थ यन्त्र**



**बीजाक्षर**—'कि'; जप—१०००; जपस्थान—स्वाधिष्ठान; होम—करवीर पुष्प, बिल्व, और पायस से १०० अथवा १०; मार्जन—१०; तर्पण—१०, श्लोकपाठ-संख्या—१०; श्लोक-पाठआहुति—१ ।

**श्रीविद्यारहस्यार्थ**—हे अमृतसागरा! जो साधक अङ्गों से अमृत-किरणें फैलाती हुई अमृतमयी आपकी सुन्दर हिमकरशिला (= चन्द्रकान्तमणि) जैसी शुभ्र छवि का ध्यान करता है, वह पक्षिराज गरुड़वत् सर्पविष का उपशमन कर उन महाविषधरों के दर्प का नाश करता है और उस साधक-श्रेष्ठ की सुधामयी दृष्टिमात्र से ज्वराप्लुत दुःखी रोगी का ज्वर दूर हो जाता है। इस प्रकार वह सिद्ध व्यक्ति मृत्यु को भी जीत सकता है।

**विमर्श**—यह मृतसञ्जीवनी विद्या है। इसके शिवशक्तिमय बीज हैं—हौं जूं सः। 'हौं' शिवबीज, 'जूं' जीवनबीज, 'सः' शक्तिबीज। शिवबीज 'हौं' से जीवन-शक्ति 'जूं' का आप्यायन होता है तथा शक्तिबीज 'सः' से जीवन-शक्ति (जीवन-क्रम) की वृद्धि होती है। जूं (जीवन-शक्ति) के शिवशक्त्याश्रय होने से जीवन-वृद्धि का नाम 'मृत्युञ्जय-सिद्धि' है॥ २०॥

**तडिल्लेखातन्वीं तपनशशिवैश्वानरमयीं**
**निषण्णां षण्णामप्युपरि कमलानां तव कलाम्।**
**महापद्माटव्यां मृदितमलमायेन मनसा**
**महान्तः पश्यन्तो दधति परमाह्लादलहरीम्॥ २१॥**

**लक्ष्मीधरा**—**तडिल्लेखा** विद्युल्लेखा, तद्वत् **तन्वी** दीर्घसूक्ष्मा ज्योतिर्मयी क्षणप्रभा च ताम्। स्थिरसौदामिन्याः क्षणप्रभात्वं आज्ञाचक्रे क्षणमात्रदर्शनात्। एतच्च आज्ञाशब्दार्थ-निरूपणावसरे पूर्वमेव प्रतिपादितम्। **तपनशशिवैश्वानरमयीं** सूर्यचन्द्रानलात्मिकाम्। एतच्च त्रिखण्डनिरूपणावसरे सम्यङ्निरूपितम्। **निषण्णां** आसीनाम्, **षण्णां** षट्सङ्ख्याकानाम्, **अपिः** समुच्चये—ग्रन्थित्रयं समुच्चिनोति। ग्रन्थित्रयस्यापि। **उपरि कमलानां** पद्मानाम्, षट्चक्राणाम् आधारस्वाधिष्ठानमणिपूरकानाहतविशुद्ध्याज्ञात्मकानां कमलस्वरूपत्वं पूर्वमेव निरूपितम्। **तव** भवत्याः, **कलां** सादाख्यां बैन्दवीकलाम्। **महापद्माटव्यां** महान्ति बहूनि पद्मानि पद्मदलानि सहस्रसंख्याकानि, तान्येव अटवी, तस्यां सहस्रदलकमलकर्णिकाया-मित्यर्थः। यद्वा—महापद्मं सहस्रदलकमलं, तदेव अटवी, तस्याम्। **मृदितमलमायेन** मृदिताः क्षपिताः मलाः, कामादयः, मायाऽविद्याऽस्मिताहङ्कारादयः यस्य तम् तेन, **मनसा** अन्तःकरणेन, **महान्तः** योगीश्वराः, **पश्यन्तः** सादाख्यकलासुधाधारानिष्यन्दं अनुभवन्तः, **दधति** अवरुन्धते। **परमाह्लादलहरीं** परमः निरतिशयः, आह्लादः सुखविशेषः, तस्य लहरीं उद्रेकं उद्रिक्तपरमानन्दं सादाख्यकलामृतानुभवजनितं, सर्वदा सम्पादयन्तीत्यर्थः।

**अत्रेत्थं पदयोजना**—हे भगवति! तटिल्लेखातन्वीं तपनशशिवैश्वानरमयीं निषण्णां षण्णां कमलानामप्युपरि महापद्माटव्यां निषण्णां तव कलां मृदितमलमायेन मनसा पश्यन्तो महान्तः परमाह्लादलहरीं दधति॥ २१॥

